व *वि. सं. १९८२ के दशहरा के दरबारों में अपने सरदार व मुसाहिब आदि की कदर करके कितनेक को पेर में सोना पहिनने की इज्जत व कितनेक को खिताब की नवाजिश की है, उसी मुआफिक अंग्रेज सरकार के तरफ से चिफ मिनिस्टर खान साहिब काजी नियाजअली को ' खान बहादुर ' व रा. सा. पंडित मंछाराम शुक्ल को ' राय बहादुर ' का खिताब अता हुआ है.

महाराव सर स्वरूपरामसिंह की अवल सगाई देवलिया प्रतापगढ के महाराजा की कुंवरी के साथ हुई थी, लेकिन पीछे से वह तहकूब होकर पहिला विवाह जाडेचीजी कृष्णकुंवर भुज के महाराव सर खेंगारसिंह की कुंवरी के साथ वि. सं. १९६४ में हुआ, (जिससे बाई कंचनकुंवर, जीतकुंवर व अर्बुदकुंवर के जन्म हुए.) दूसरा विवाह राठौरीजी गोपालकुंवर रतलाम के महाराजा रणजीतसिंह की कुंवरी से वि. सं. १९६९ में हुआ, परन्तु वि. सं. १९७१ में उनका स्वर्गवास हो गया. तीसरा विवाह वाघेलीजी मानकुंवर कुवार के वाघेला फतेसिंह की कुंवरी के साथ वि. सं. १९७२ में हुआ व ÷चौथा विवाह राठौरीजी सजनकुंवर जूनिया के इस्तमरारदार राजा केसरीसिंह की कुंवरी के साथ वि. सं. १९८२ में हुआ है.

महाराव सर स्वरूपरामसिंहजी सादे व उदार प्रकृति के व शान्तिप्रिय रईस हैं. बोम्बे की आबहवा ज्यादह माफिक आने से आपने बोम्बे में एक बंगला खरीद किया है और वहां पर ज्यादह आना जाना रेहता है. सिरोही रियासत की प्रजा की उन्नति होवे और सुधारा में पीछे रहा हुआ सिरोही का राज्य दूसरे सुधरे हुए राज्य के मुकाबला में स्थापित हो जाय, वैसी प्रबल अभिलाषा होने से उनके वास्ते जाति श्रम उठाने को आप मुस्तेद रहते हैं. इनके समय में मुसाहिब (१) चीफ सेक्रेटरी बाबु सरतचन्द्र राय चौधरी, (२) चीफ मिनिस्टर पंडित रमाकान्त मालविया, (३) चीफ मिनिस्टर खान बहादुर काजी महोमद नियाज अली हुए, व (४) मौजूदा चीफ मिनिस्टर राज्यरत्न मेहता सदाशिवराम हैं.

---

' वैद्य रत्न ' के तगमें इनायत किये गये, और महता डाह्यालाल वकील (अमदावाद वाला) को एकवडी तासीम के साथ पैर में सोना बक्षा गया.

* वि. सं. १९८२ के दशहरा के दरबार में निबज ठाकुर साहब मोहबतसिंह को उसकी जात के वास्ते ' रामसाहेबां ' व पाडीव ठाकुर साहब अभयसिंह को निज के वास्ते ' सभाभूषण ' का खिताब दिया गया. चीफ मिनिस्टर महेता सदाशिवराम को ' राज्यरत्न ' का खिताब के साथ एकवडी तासीम व पैर में सोना बक्षा गया. रिटायर्ड चीफ मिनिस्टर खा. ब. मु. उ. मु. काजी महोमद नियाजअली को एकवडी तासीम के साथ पैर में सोना दिया गया, डोक्टर जादवजी भुजवाले को वैद्य शिरोमणी का खिताब व पैर में सोनाकी इज्जत के साथ एकवडी तासीम का मान बक्षा गया, रुस्तम श्रॉफ A. D. C. को ' मोतमिद खास ' व देसाई लल्लुभाई रिटायर्ड हेन्ड रेविन्यू ऑफिसर ( इस पुस्तक के लेखक ) को ' न्यायरत्न ' का खिताब दिया गया, हकीम अकबरबेग को ' अशरफ-उल-अतिबा ' का खिताब बक्षा गया, और स्टेट इन्जीनियर मिस्त्री विमराम को व मोटर गेरेज सुप्रिन्टेन्डेन्ट नजेखां को अच्छी नौकरी के तुगमे दिये गये, अलावा मिस्त्री विमराम को वि. सं. १९८१ में पिन्डवारा में ' दानावा ' नामी अरठ व नजेखां को सिरोही में मकान और ' कोजावाडा ' नामक अरठ देने में आये हैं.

÷ नोट—उपर्युक्त च्यार महाराणी के सिवाय पासवानजी लीलावती है, जिस से ' राव राजा छत्रपतरामसिंह ' व बाई मानकुंवर के जन्म हुए हैं.

# प्रकरण ३७ वां.

## मोहिल और दूसरी शाखाओं के चौहान.

सांभर के चौहानों से व नाडोल के चौहानों से विभक हुई, चौहानों की शाखाओं का शृंखला बद्ध वंशवृक्ष उपलब्ध हुआ, उनका वंशवृक्ष के साथ संक्षिप्त इतिहास अगले प्रकरणों में लिखा गया है. यदि दूसरी शाखाओं का कुछ २ इतिहास मिल सकता है, परन्तु यह पुस्तक वंशवृक्ष का होनेसे जिन २ शाखाओं का विश्वासपात्र वंशवृक्ष नहीं मिला है उनके वास्ते इस अलग प्रकरण में प्राप्त हुई ख्यात दर्ज की है.

### अ. मोहिल चौहान.

चौहान राजपूतों में मोहिल नामकी एक प्राचीन शाखा है, जिसको गलती से कितनेक पुस्तकों में राजपूतों के छत्तीस राजकुल पैकी एक स्वतंत्र राजकुल होना माना गया है, परन्तु इस पुस्तक में पृष्ठ १० पर सांभर के माणकराज के दश पुत्रों में एक का नाम मोहिलराय होना अंकित हुआ है, और पृष्ठ ११ पर उसके विषय में इशारा किया गया है. मूतानेणसी की ख्यात से उसका जो वंशवृक्ष उपलब्ध होता है, उससे 'मोहिल' शाखा-सांभर में चौहानों का राज्य कायम हुआ उससे पहिले अलग होना मालूम होता है.

चौहानों में मोहिल शाखा होने के विषय में किसी कवि ने कहा है कि-

" सेलहथां देवडांणसैह गोरांहां गोलांह; वाघोडां वंगाह वरण ऐको गौतई तांह, "
" सोनगरा हाडा सकल राखसिया निरवाण, वाहिल मोहिल खीचीयां ऐता सोह चहुआण. "

मोहिल राजपूतों की जाहोजलाली वि. सं. १५३३ तक ज्यादह होने का इतिहास कई एक प्राचीन पुस्तकों से मिल रहा है, उक्त संवत् तक इनका राज्य छापर-द्रोणपुर में था. राठौर राव जोधा ने आक्रमण करके मोहिलों को हराये और अपने पुत्र 'जोगा' को यह प्रदेश दिया, परन्तु जोगा से सम्हाल न रही, जिससे कुमार वीदा जो वीका से भी छोटा था उसको राव जोधा ने यह भूमि दी, जो वर्तमान समय में 'वीदावत राठौरों' के कब्जे में है. राठौरों ने मोहिलों से राज्य ले लिया उस विषय में कवि ने कहा है कि-

" वागडिया भोगवी वसाई; नमीयर खवही कल नह आई. "
" बोली वले मोहिलै वरवा, धर रस चूंपई धक मन धरवा. "
" धज वड पांण लियां खत्र धोडे; रहिलीयां मोहिल राठौडे. "
" मेवासी राय जोधे मलीया; दांमज भांज मिरी सिर दलीया. "
" वहै अजीत जीसा वैराई, वसुधा राव जोधे वसाई. "
" रूके वछो सिधारे राणो, थापे जोधे छापर याणो. "

" वीदो वाकै दुरंग वसायो; जैतहयो राव जोधै जायो. "
" सीरे फेर थांस सत्रां सिर; गढ वीदो तपीयो द्रोणागीर. "
" कै वी वीद घरोघर कीधा; लीया देश ग्रास दंड लीधा. "

मूतानेणसी की ख्यात में मोहिल चौहानों के हाथ से राठौर राव जोधा ने छापर-द्रोणपुर का राज्य ले लिया उसका वृतान्त विस्तार से लिखा है, और मोहिल शाखा की राजावली का कवित भी अंकित किया है, उस कवित से मोहिल का वंशवृक्ष नीचे मुआफिक उपलब्ध होता है.

मोहिल शाखा, चौहानों के मूल पुरुष १ चाहमान से शुरू होकर बाद क्रमशः २ घणसूर उर्फ गंग, ३ इन्द्रवीर, ४ अजन, ५ सजन, ६ मोहिल, ७ हरदत्त, ८ वीरसिंह, ९ वालहर, १० आसल, ११ आहड, १२ रणसिंह, १३ साहणपाल, १४ लोहट, १५ बोबो, १६ वेगो, १७ माणकराव, व उससे क्रमशः

## उपर्युक्त मोहिल वंशवृक्ष का संक्षिप्त इतिहास.

नं. १ चाहमान से नं. ४ अजन तक का इतिहास अंकित नहीं हुआ है. नं. ५ सजन, राणा कहलाता था, इसका राज साजनपुर व दक्षिण के बीच में 'श्रीमोर' नामक परगने में था, सजन के वडा पुत्र नं. ६ मोहिल से चौहानों में 'मोहिल शाखा' कहलाई गई.

नं. ६ मोहिल के साथ उसका पिता सजन अच्छा वरताव नहीं रखता था, जिससे उसने स्वपराक्रम से नया राज्य प्राप्त करने का उद्योग शुरू किया, उस समय में छापर-द्रोणपुर का राज्य 'वागडिया चौहानों' के तरफ था, द्रोणपुर नाम पांडवो के गुरु द्रोणाचार्य के नाम से पडा था, और उस गांम में द्रोणाचार्य का जन्म हुआ था. यह भूमि पहिले 'डाहलिया परमारों' के पास थी, 'सिसपाल' नामका डाहलिया परमार के समय में 'छापर' का राज्य पूर्ण जाहोजलाली पर था. डाहलिया से यह राज्य वागडिया चौहानों ने लिया, और वागडिया से युद्ध करके सजन का पुत्र मोहिल ने यह राज्य कब्जे किया,

इस युद्ध में 'संतन' नामका शाहुकार ने मोहिल को द्रव्य की सहायता करने से उसको 'लाडणुं' परगना में 'कसुंभी' आदि ५ गांव इनायत किये, संतन ने उस गांव में मन्दिर व वावडी वनाई, जो 'संतन वाव' के नाम से प्रसिद्ध है. मोहिल ने इस भूमि को आवाद करके १४०० गांव वसाये और 'राणा' पद धारण कर गद्दी पर वैठा.

नं. ७ राणा हरदत्त से नं. १६ 'वेगा' राणा तक के राजाओं का इतिहास अंकित नहीं हुआ है. नं. १७ माणकराव का विवाह रावल लक्ष्मणसेन की पुत्री के साथ हुआ, जिससे नं. १८/१ सांगा का जन्म हुआ.

नं. १८ राणा सांवतसिंह वहादुर राजा था, उसका पुत्र नं. १९ अजीत राणा के साथ मंडोवर के राठौर राव जोधा ने अपनी पुत्री राजावाई विहाई थी.

नं. १९ राणा अजीत अपने सुसराल मंडोवर गया था, राव जोधा कई दिनों से मोहिल का विस्तीर्ण राज्य छीन लेने की फिक्र में था, उसने राणा अजीत को दगा से मारने की तजवीज की, परन्तु अजीत की सास भटियाणी को यह वात मालूम होने से उसने राणा के आदमियों को इशारा किया. राणा अजीत वहादुर राजा था, और मारे जाने के भय से भाग जावे वैसा नहीं था, जिससे राणा के प्रधान ने उसको कहा कि 'छापर' से आदमी खवर लाया है कि, यादवों की फौज छापर के उपर आई है, और वछराज सांगावत (नं. १९/१ वाला) कहलाता है कि 'मैं घेरे में फँसा हुँ सो मैं मर जाऊं वहां तक में आ सको तो आना,' जिस पर राणा अजीत मंडोवर से रवाने हुआ. राव जोधा को यह वात मालूम होने पर उसने अपनी फौज के साथ उसका पीछा किया, जब कि राणा द्रोणपुर से तोन कोश के फासले पर पहुंचा तव उसके प्रधान ने उसको मंडोवर से लाने का कारण कहा, जो सूनते ही उसने कहा कि तुम लोगों ने मेरी इज्जत को दाग लगाया, इतना कह कर वह वापस लौटा, और राव जोधा जो उसके पीछे आ रहा था, उसके सामने युद्ध करने को उपस्थित हुआ. 'घणौडा' नामक गांव के पास दोनों का मुकावला हुआ, जिसमें राणा अजीत वडी वोरता से युद्ध कर ४५ आदमीयों के साथ काम आया, लेकिन राव जोधा वहां से वापस मंडोवर चला आया. अजीत की राणी राजावाई अपने पति के पीछे सती हुई. अजीत के पीछे नं. १९/१ वछराज गद्दी पर आया.

नं. १९/१ राणा वछराज गद्दी पर आने वाद एक वर्ष पीछे राव जोधा ने फिर उस पर चढाई की, इस समय में मोहिल राजपूतों में कुसंप हो गया था, तव भी राणा वछराज ने युद्ध किया परन्तु वह हार गया, और राठौरों ने राज्य ले लिया.

नं. २० राणा मेघराज, अजीत राणा का वहादुर पुत्र था, उस ने वगावत शुरू की, और अपनी वीरता से राठौरों को ऐसे तंग कर दिये कि राव जोधा का यह निश्चय हुआ

कि जब तक मेघराज जिन्दा है वहां तक यह भूमि अपने हाथ में नहीं आवेगी, जिससे दोए मास रह कर वह मंडोवर चला गया. मेघराज ने पुनः छापर–द्रोणपुर का राज्य कब्जे किया, और अपनी हयाति तक राठौरों को सफलता होने न दी.

नं. २१ राणा वेरसल अपने पिता के पीछे गद्दी पर बैठा. उसके समय में उसके भाईओं ने फसाद मचाया और सोलह हिस्से से मोहिलों ने भूमि बांट ली. इसका भाई नरवद, राठौर कांधल रणमलोत के दोहित्र होता था. राणा वेरसल में अपने पिता के जैसा वीरत्व न होने से आपस का विग्रह बढ गया और उसमें बहुत मोहिल चौहान मारे गये, यह बात राव जोधा के कान पर पहुंचने से उसने अपने भाईओं को इकट्ठे कर राणा के उपर चढाई की, राठौरों की फौज आने का सूनते ही राणा व उसके भाई नरवद भाग गये, और राव जोधा ने छापर–द्रोणपुर का कब्जा कर लिया.

राणा वेरसल अपने भाई के साथ कितनेक दिन फतहपुर, झुझणा, भटनेर में रहे, बाद मेवाड में महाराणा कुंभा के पास जा रहे. राज्य चला जाने से उन्हों ने अपने मामा राठौर वाघा कांधलोत की सहायता ली, राठौर वाघा अपने भांजा नरवद को साथ लेकर देहली के बादशाह लोदी के पास पहुंचा, जहां पर उनका अच्छा सत्कार हुआ. करीब दस अग्यारह माह तक बादशाह की सेवा में वे रहे, जिससे बादशाह ने पांच हजार सवारों के साथ पठाण सारंगखान को इनकी सहायता में भेजा. शाही फौज के साथ नरवद मोहिल ने फतहपुर झुझणा के पास मुकाम किया, जहां पर राणा वेरसल भी उनको आ मिला. राव जोधा ने छह हजार फौज के साथ उनसे युद्ध करने को कूच की. छापर की सिमा पर दोनों फौज का डेरा हुआ, लेकिन मुकाबला करने के पहिले राव जोधा ने राठौर वाघा को छूपी रीत से मुलाकात लेकर समझाया कि शाबाश भतिज ! मोहिल के वास्ते काका के सामने तलवार बांधी है ? राठौर वाघा ने यह सून कर राव जोधा का पक्ष ग्रहण किया, और कहा कि मैं मोहिलों को पग पाला डाबी हरोल में रखुंगा और पठाण की फौज जीमणी तरफ घोडे पर रहेगी, सो डाबी तरफ हमला करके सब मोहिलों को काट देना.

जब कि मुकाबला हुआ तब राठौर घोडे सवारों ने पैदल मोहिलों पर हमला कर उनको खेदान मेदान कर दिये, राव जोधा दूसरी तरफ से पठाण के उपर आया, इस युद्ध में पठाण सारंगखान के ५५५ सिपाही मारे गये, और राव जोधा को विजय प्राप्त हुई. राणा वेरसल मेवाड में अपने ननिहाल चला गया, और नरवद फतहपुर में पडा रहा. राव जोधा ने मोहिलों का राज्य अपने पुत्र जोगा को दिया, और आप मंडोवर गया.

राठौर जोगा कमजोर था जिससे मोहिलों ने जगह २ फसाद मचाया, उस पर जोगा की राणी झाली ने अपने श्वसुर को लिखा कि तुम्हारे पुत्र में भूमि को संभालने

का सामर्थ्य नहीं है सो दूसरा बंदोबस्त करो, जिस पर राव जोधा ने अपनी राणी सांखली नवरंगदे का पुत्र वीदा को वहां भेज कर जोगा को वापस बुला लिया, वीदा बहादुर राजपुत्र था उसने मोहिलों को जागीर देकर अपनी सेवामें रखे, 'जवा' नामक मोहिल की पुत्री के साथ राठौर वीदा ने लग्न किया. कितनेक मोहिलों के साथ 'जवा' को मेल नहीं था, जिससे उसने उनको देश नीकाल कराये. राठौर वीदा ने अपना अमल सम्पूर्ण जमाया, और वर्तमान समय में भी वह भूमि वीदावत राठौरों के तरफ है.

मोहिल चौहान इस तरह छीन भीन हो गये, 'क्षत्रिय वर्तमान' नामक पुस्तक में माहिल राजपूतों को चौहान नहीं गीनते अलग वंश होना बताया है, और इस कुल के राजपूतों में क्रमशः कपिल, मुन्दल, कौशिक व शांडिल्य इस नामके च्यार गौत्र होनेका अंकित किया है जो विश्वास पात्र नहीं है, क्योंकि एक राजवंश में भीन्न २ गौत्र होना असंभवित है. उक्त पुस्तक में मोवनसिंह नामके पुरुष से सात शाखाएं ( १ मानुधनी, २ चौधरी, ३ स्याहर, ४ घरडचोल्या, ५ सूम, ६ सिंगा व ७ हीरा ) होने का लिखा है, और माधोसिंह नामक पुरुष से सत्ताईस शाखाएं ( १ मुधडा, २ माराणी, ३ मोदी, ४ माहलणा, ५ ससाणी, ६ साभण्या, ७ सकराणी, ८ भाकराणी, ९ भराणी, १० भौराणी, ११ राजमहुता, १२ गौराणी, १३ उलाणी, १४ डोड्या, १५ ढेढ्या, १६ चौधरी, १७ चमड्या, १८ चमक्या, १९ अटरेण्या, २० प्रहलादाणी, २१ पसारी, २२ छोटापसारी, २३ कौठारी, २४ वारीका, २५ नावरी, २६ वलडिया, २७ दम्मलका, ) होने का उल्लेख किया गया है, फिर मोवणजी नामक मोहिल से 'मनियार' शाखा हुई, जिससे छह शाखाएं (१ मणियार, २ पसारी, ३ वरधु, ४ माझया, ५ खरनाल्या, ६ मनक्या.) होना व माधोजी नामक पुरुष से 'मोदानी' शाखा से १ वम्व, २ महदना, ३ वन्धर व ४ महनाना नामक शाखाएं विभक्त होना अंकित किया है. ( पृष्ट १७६–१७७ पर ) पाया जाता है कि यह सब शाखाएं प्राचीन नहीं हैं, परन्तु उप शाखाएं है.

## (च) और शाखाओं के चौहान.

चौहान राजपूतों की चोवीस शाखाएं कही जाती है, परन्तु इस पुस्तक के पृष्ट १६ पर जो जो शाखाओं के नाम अंकित हुए हे उसकी संख्या ११५ हो चूकी है, उसमें से १ सांभर के चौहान, २ रणथंभोर के चौहान, ३ पूर्बिये चौहान, ४ नाडोल के चौहान, ५ हाडा चौहान, ६ खीची चौहान, ७ वाव के चौहान, ८ सांचौरा चौहान, ९ वागडिया चौहान, १० वालीसा चौहान, ११ सोनगरा चौहान, १२ देवडा चौहान व १३ मोहिल चौहान, इन शाखाओं के वंशवृक्ष इस प्रथम विभाग में आ चुके है, और सोनगरे चौहान से विभक्त हुई १४ बोडा, १५ वालोत, १६ चीवा व १७ अवसी चौहानों के वंशवृक्ष दूसरे विभाग की पुस्तक में अंकित हुए हैं.

चौहानों की और शाखाओं के वास्ते चाहिये वैसा साहित्य प्राप्त न होने से उनका

शृंखलाबद्ध वंशवृक्ष होना मुश्किल है, बल्कि कितनीएक शाखा के चौहान कहां कहां पर विद्यमान है, उसका पत्ता नहीं चला है. इन शाखाओं में कितनीएक शाखाएं उप शाखा भी है, जैसे कि १ गुजराती, २ पावेचा व ३ पविया यह शाखाएं गुजरात के खीची चौहान शाखा के ही नाम है. ४ माहणोत व ५ सिंहणोत शाखा हाडा चौहानों की उप शाखा है. (देखो इस पुस्तक के पृष्ट ६३ पर) इसी मुआफिक बहुत ही शाखाएं उपशाखा होंगी.

अतएव इस पुस्तक के पृष्ट १६ पर अंकित हुई शाखाओं में से १ पंजाबी, २ बगडावत, ३ भदोरिया, ४ चांदाणा, ५ मामा इन शाखा के चौहान कहां २ विद्यमान है, वह इस पुस्तक के पृष्ट १०–११ पर अंकित हुआ है, और ६ आन्द्रेचा, ७ खीवर, ८ भवर, ९ बीबा, १० डेडरिया, ११ बाघोडा, १२ गिल, १३ बोडा, १४ जलापा, १५ बोल, १६ धधेड आदि शाखाओं के स्थान पृष्ट १५ पर नीमराणा की ख्यात पर से लिखने में आये है. 'क्षत्रिय वर्तमान' नामक पुस्तक में १७ निकुम्भ, (नकुब) व भदोरिया शाखा खीची चौहानों में से विभक्त होने का उल्लेख किया गया है, ( पृष्ट ९५ पर ) परन्तु भदोरिया शाखा बहुत प्राचीन समय से विद्यमान है, बल्कि खीची शाखा के पहिले यह शाखा विभक्त होनेका जगह २ पाया गया है. ( देखो इस पुस्तक के पृष्ट १० पर ) वर्तमान समय में 'भदावर' स्टेट में भदोरिये चौहान विद्यमान है, यदि उसका इतिहास मिल जाता तो ऐसी बातों का निश्चय सरलता से हो सकता.

१८ निर्वाण चौहानों की पूर्व में 'नरवरगढ' नाम की रियासत विद्यमान है, जो शाखा भी प्राचीन है. १९ माद्रेचा शाखा के चौहानों का वि. सं. की सोलहवी सदी की शुरूआत तक 'देसुरी' में राज्य था, जो माढ के सोलंकी भोज के पोतों ने छीन लिया. नीमराणा की ख्यात से 'मूरगढ' नामक स्थान पूर्व में है, वहां 'माद्रेचा' का राज्य होना अंकित हुआ है.

२० कापलिया चौहान का राजस्थान पूर्व में 'गढ कापल' में होना नीमराणा की ख्यात से मालूम होता है, परन्तु मूतानेणसी की ख्यात में 'कुंभा कापलिया' नामक बहादुर राजपूत की ख्यात लिखी गई है, उससे सांचोर की पश्चिम दिशा में 'कांपला' नामक गांव में चौहान राजपूतों ने निवास करने से 'कापलिया' शाखा कहलाई गई है. कापलिया कुंभा, राठौर मालदे ( मलीनाथ ) के समय में कांपला गांव में था, और मालदे की सेवा करता था. मालदे ने उसको अपने दरबार में बुलवा कर अपना प्रधान 'भोआनाई' द्वारा उसकी घोडी मांगी, जिस पर कुंभा बहुत बिगडा, उसको मारने के वास्ते ५०० राजपूत खडे थे, तब भी शूरवीर राजपूत ने अपनी तलवार नीकाल कर सामना करना चाहा, क्रोधसे उसका मूह लाल चोल हो गया और बदन पर बाल खडे हुए थे, जिससे देखने जैसा चहेरा होने से, एक राजपूत ने राठौर मालदे को यह बात कही. मालदे ने आकर उसको देखा और उसके वीरत्व की कदर करके, उसके साथ

श्री आशापुरी प्रसन्नः

# चौहान कुल कल्पद्रुम.

## विभाग २ रा.

( चौहान राजपूतों की शाखाओं के वंशवृक्ष के साथ इतिहास. )


रचिता व प्रकाशक

न्यायरत्न देसाई लल्लुभाई भीमभाई

( संदलपुर, जिल्ला नवसारी. )

रिटायर्ड लेन्ड रेवीन्यु ओफिसर सिरोही स्टेट राजपूताना

मु० आबुरोड ( राजपूताना )



मुद्रकः

बडोदा-श्री लुहाणामित्र स्टीम प्रिन्टींग प्रेस में ठक्कर अंबालाल विठ्ठलभाइ ने प्रकाशक के लिये छाप कर प्रसिद्ध किया. ता. १-६-१९२७

प्रथमावृतिः





विक्रम संवत् १९८३ ] [ सन १९२७ इस्वी

# CHOUHAN KUL-KALPADRUMA.

## PART II.

**History and Genealogical Trees of the Branches of Chouhan Rajputs.**

---

Published By

**Nyayaratna Desai Lallubhai Bhimbhai**

**( Sandalpur, Navsari District )**

**Retired Land Revenue Officer, Sirohi State**

**ABUROAD ( Rajputana ).**

---

Printed at

The Lubana Mitra Steam Printing Press, Baroda by

Ambalal Vithalbhai Thakkar on 1 st June 1927.

---

FIRST EDITION.

---



Samvat 1983. A. D. 1927

॥ श्री सारणेश्वरजी ॥

# द्वितीय विभाग की प्रस्तावना.

'चौहान कुल कल्पद्रुम' पुस्तक के प्रथम भाग में चौहान वंश की मुख्य २ शाखा के पाटविओं का इतिहास अंकित है, अब इसका द्वितीय भाग सिरोही रियासत के चौहान सरदारों (जो जालोर के सोनगरा राव मानसिंह उर्फ माणोजी के वंशज है और देवडा, बोडा, वालोतर, चीवा, व अवसी, इन शाखओं के नाम से मशहुर है.) के विषय में लिखा गया है, यदि इन सरदारों का ताल्लुक सिरोही रियासत से होनेसे देवडा चौहान राजकुल का इतिहास जो प्रथम विभाग में आ चूका है उस से जुडा हुआ है, परन्तु इस पुस्तक में अंकित हुई ख्याति का महत्त्व मामूली इतिहास से ज्यादह होने के कारण इन सरदारों के विषय में लेखक को कुछ और भी जाहिर करना आवश्यक है.

इस पुस्तक में अंकित हुई ख्यात विशेष महत्त्व की होना कहा जाता है, इसका कारण यह है कि इसमें एक ही राजकुल के करीब २५० सरदारों के खानदान का शृंखलाबद्ध वंशवृक्ष अंकित है, जिनमें वर्तमान समयमें सिरोही रियासत की तहत में विद्यमान रहे करीब २०० सरदारों के खानदान के वंशवृक्ष में उनके वंश में जन्म पाये हुए हरएक पुरूषों की नामावली के साथ, उनके तरफ विद्यमान रही जागीरों को प्राप्त करने वाले मूल पुरूष के नाम भी नमुद किये हैं, और वह ऐतिहासिक घटना सत्य व सप्रमाण होना स्वीकार होकर इन सरदारों की जागीरों के मामलातों में इस पर से ही निर्णय हो रहा है, व भविष्य में भी होता रहेगा, जब गैर रियासत (जोधपुर व पालणपुर) की तहत में जाने वाले करीब ५० सरदारों के खानदान में सिर्फ पाटवि सरदार की पुश्तें अंकित है.

इस में शक नहीं है कि प्रथम भाग की पुस्तक में देवडा चौहान राजवंश का जो निष्कलंक व गौरवशाली इतिहास अंकित हुआ है, उसमें इन सरदारों का मुख्य हिस्सा है, जिनकी स्वामी भक्ति और सहायता से मुगल, मरहठा व पडोशी राज्य की तरफ से होते रहे वार २ के आक्रमणों को निष्फलता प्राप्त होकर सिरोही राज्य की स्वतंत्रता व स्वाभिमान को यत्किंचित् असर नहीं होने पाई और कैलास की शोभा देनेवाला, स्वर्ग के नंदनवन की नांई सुख सामग्री से युक्त पवित्र आबुगज के पहाड पर दुश्मनों के पैर रखने का मौका नहीं मिला. प्रसिद्धि में आई हुई ख्यातों में वीर पुरूषों के चारित्रों का सारांश यही मिलता है कि उन्हों ने सुकीर्ति अथवा भूमि रूपी सुंदरी को प्राप्ति के वास्ते किंवा उसके रक्षणार्थे अपने प्राणों की आहुति देनेमें पीछा पैर नहीं दिया. सिरोही के चौहान सरदारों ने भी अपने मालिक के नांई प्राचिन कुल गौरव को याद रखकर

भूमि का लोभ नहीं रखते कीर्ति सम्पादन करना ही उचित समझा. यदि मुगलवंश की स्थापना होने बाद महान् अकबर बादशाह की उदार राजनीति अमल में आने पर अनेक राजकुल के राजा व उनके भायात सरदारों ने शाही सेवा में उपस्थित होकर अनेक रियासतें व विस्तीर्ण भूमि की जागीरें प्राप्त कर ली, परन्तु सिरोही के भायात सरदारों ने औरों के मुआफिक दूसरे की सेवा करने में मानहानी होना मानकर, अपने मालिक व स्वदेश की सेवा करने में ही मुस्तेद रह कर, चौहान राजपूतों का जन्म सिद्ध स्वभाव 'वल और हठ' को त्याज नहीं करते 'वल हठ बंका देवडा' नाम कहलाना पसंद किया, जिससे उनके तरफ ओर राजकुल के भायात सरदारों के नांई स्वतंत्र रियासतें व वडी२ जागीरें नहीं है, अगर इन्हों ने ओर राजकुल के भायात सरदारों का अनुकरण किया होता तो सायद ही सिरोही रियासत की स्वतंत्रता कायम रहने पाती! क्योंकि इतिहास रूपि चित्रपट में अनेक रंग का दर्शन होता है, उस नियमानुसार सिरोही का एक सरदार 'वजेसिंह' को सिरोही की गद्दी प्राप्त करने की लोलुपता लग जानेसे उसके कर्तव्य से ही महाराव सूरताणसिंह को अपने राज्य के चार परगने और बोडा, वालोतर व वडगामा देवडा, आदि सरदारों को उनकी इच्छा विरुद्ध गैर रियासत की तहत में देना (देखो प्र. वि. पृ. २४८ पर) व अपनी जिन्दगी तक दुश्मनों के सामने समशेर खुली रखना आवश्यक हुआ.

सिरोही के चौहान सरदारों की सेवा की कदर उनके रइसों की तरफ से इतने दर्जे तक जा पहुंची थी कि विक्रम संवत् की अठारहवी सदी के अंतिम समय में सिर्फ चार गांव के सिवाय कुल इलाका जागीरों में बट चूका था. इन सरदारों की जागीरों का दर्जा व फरज के विषय में मेवाड के सरदारों की जो प्रणाली कर्नल टॉड महाशय ने 'टॉड राजस्थान' की पुस्तक में वर्णन की है उसी मुआफिक (जागीर देना, लेना, तबादला करना आदि) होना पाया गया है, फरक यह मालूम होता है कि सिरोही के सरदारों की संख्या रियासत की सीमा के मुकाबले में विशेष होनेके कारण रियासत का नभा और खर्च निभाने के वास्ते हरएक जागीरों से अनेक प्रकार के नाम से कम वेस कर वसूल होता था. विक्रम संवत् की उन्नीसवीं सदी के अंधकार युग में सिरोही के महारावों के राजसाशन में भी शिथिलता आ गई, और शाही सेवा में उपस्थित रहे पडोशी राज्यों ने सिरोही की सीमा दबाकर अपनी सीमा बढाने का प्रयत्न शुरू किया, इस कारण से सिरोही के महारावों को फौज खर्च बढाना पडा, जिससे जागीर के गांवों पर कर का बोझा वढ गया और उसी कारण से गैर रियासत की सीमा पर विद्यमान रहे चौहान सरदारों की स्वामि भक्ति चलायमान होने लगी. इसी समय में कितनेक सरदारों ने स्वतंत्र बनने का व कितनेक ने कर नहीं देना पडे उसके वास्ते पडोशी राज्य

का शरण लेने का प्रयत्न किया. वि. सं. १८६४ ( महाराव वेरीसाल दूसरे के देहान्त ) तक उन लोगों की चाहिये वैसी मुराद हासिल नहीं होने पाई, लेकिन पीछेसे महाराव उदयभाण की जुलमी राजनीति और प्रजापिडन कार्यों से सिरोही की प्रजा इतनी दुःखी होगई कि उसने अपने जानमाल व इज्जत के रक्षणार्थे जन्मभूमि का त्याग करना पसंद किया. जोधपुर के महाराजा मानसिंह ने इस गेर व्यवस्था का लाभ लेकर सिरोही का राज्य अपने कब्जे में लेने के वास्ते हर साल आक्रमण जारी रखे, और गुलजार अर्बुद भूमि को बरबाद करना चाहा, उस मौके पर पडोशी राज्य की सीमा के सरदारों ने जुलमी राज कर से बचने के वास्ते ( पालणपुर व जोधपुर ) गैर रियासत का आश्रय लिया, बल्कि कितनेक सरदारों ने पालणपुर रियासत को अपनी जागीर की आमदनी में से आधा हक देना स्वीकार करके अहदनामे कर लिये. यदि कहावत में उन सरदारों को विद्रोही सरदार कहे गये है, परन्तु महाराव उदयभाण के समय का इतिहास उन लोगों का बचाव करने के वास्ते गवाही दे रहा है कि ( देखो प्र. वि. पृष्ट ३०४ की टिप्पणी में महाराव उदयभाण का वि. सं. १८६५ का आषाड वदि २ के पत्र की नकल. ) जागीर गांवों से कर वसूल करने की पद्धति इतनी सख्त् थी कि वह सहन करने में वे लोग असमर्थ हो गये थे, बल्कि उसकी ऐयाशी से सिरोही राज्य का अस्तित्व व स्वतंत्रता के वास्ते भी शंका उपस्थित होने से महाराव के छोटे भाई राव शिवसिंह को राज्य की लगाम अपने हाथ में लेना आवश्यक हुआ. महाराव शिवसिंह ने राज्य की लगाम अपने हाथ में लेकर अंग्रेज सरकार के साथ मैत्री करने की वातचित शुरू की, और अपने राज्य के सरदारों को संतुष्ट करने के वास्ते उनकी जागीर से राज हक वसूल करने का एकही नियमित धोरण तय किया, उसी समय ( वि. सं.१८८० ) से सरदारों की जागीर से राजहक वसूल करनेका एक ही नियम चला आता है. इस में कोई शक नहीं है कि महाराव शिवसिंह की उदार राजनीति अमल में आजाने पर भी जिन २ जागीरदारों ने स्वेच्छा से गैर रियासत का शरण जारी रखा है वे लोग जरूर अपनी स्वामि भक्ति से वंचित होने के दोष पात्र है.

सिरोही रियासत में प्राचीन समय से ही जैसे जागीरदारों की जागीर से राजहक वसूल लेनेके वास्ते एक नियम नहीं था, उसी मुआफिक सरदारों की जागीर में नाओलादी होने पर जागीर खालसा राज रखना या किसी को गोद रखना उस विषय में भी कोई खास धोरण नहीं होने से सिर्फ रईस की इच्छानुसार ऐसे मौके पर अमल होता आया है. महाराव शिवसिंह ने भी इस विषय में कोई एक नियम नहीं किया, और वि. सं. १९८० ( ई. स. १९२३ ) तक वही प्राचीन प्रणाली विद्यमान रही, जिससे ऐसे नाओलादी के प्रसंग पर रियासत व सरदारों के दरमियान के एकलास में फरक आने लगा, बल्कि राज का पुराना दफतर लूट जाने से, और सरदारों के पास अपने तरफ

रही हुई जागीरों के वास्ते तहरीरी प्रमाण नहीं होने से जागीर प्राप्त करने के विषय में भी भिन्न २ प्रकार की मान्यता चली आती थी. सिरोही के चौहान सरदारों के तरफसे गत सैका में जो २ उपद्रव होने का इतिहास अंकित है, उसमें सरहद के तनाज़े, आपस की तकरारें, व नाओलादी जागीर के वास्ते एक नियम नहीं होने का कारण भी मुख्य है, वल्कि राजसाशन की शिथिलता, और सरदारों की संख्या व बल ज्यादह होने से वि. सं. १८८० के ठहरावों का भी कितनेक जागीरदारों ने उलंघन करने से तकरारें होने पाई थी. मरहूम महाराव सर कैसरीसिंह बहादुर ने ऐसी तकरारें भविष्य में पैदा नहीं होवे उसके वास्ते अंग्रेज सरकार की तरफ से मिष्टर एम. कीन. *I. C. S.* साहब की सेवा सेटलमेन्ट करने के वास्ते ली; साहब मौसूफ ने बडे श्रम उठाकर सरहद्दी तनाजे तय किये, और जागीरी गांवों का 'नकद लगान' ठहराने का, व नाओलादी जागीर की व्यवस्था के विषय में एक कानून मुकरर करना चाहा, लेकिन जागीरदारों के हठीलापन से वह काम अपूर्ण रहा, परन्तु जमाना अपना काम करताही है, उस क्रमानुसार सरदारों के एक बडे जुथ ने इ. स. १९२० में अपनी तकलिफ रफे करनेका प्रस्ताव मौजूदा महाराव सर स्वरूपरामसिंह बहादुर के आगे पेश किया, जिस पर महाराव साहब ने अंग्रेज सरकार के पोलिटिकल अफसर कर्नेल मेकफरसन साहब की सेवा दो साल के वास्ते लेकर 'जागीरदार कमीटी' मुकरर की. उस कमीटी में कितनेक महत्त्व के प्रश्नों का निराकरण करने के वास्ते अन्य साधन नहीं होनेसे प्रथम विभाग की भूमिका में जाहिर करने मुआफिक लेखक की तरफसे संग्रह हुआ साहित्य की सहायता लेना आवश्यक हुआ. उसी मौकेपर सिरोही के सरदारों को लेखक के तरफ से संग्रह हुई ऐतिहासिक सामग्री देखने का, और अपने सबूत पुरावे के साथ मिलान करनेका व अपने वहुए की वहीओंसे जाँच करानेका सुयोग प्राप्त हुआ. जबकि उनकी जांच में वह सामग्री सही होना पाया गया तब उन्होंने अपनी महत्त्व की तकरारों का तसफिया के वास्ते इसका उपयोग करना स्वीकार किया, और पीछेसे इस्वी सन १९२३, में जबकि महाराव साहब ने अज खुद जागीरदारों का सेटलमेन्ट करनेका काम हाथ में लिया, तब जागीर के ओरिजनल ग्रांट (Original Grant) व दूसरी वारसान हक की तकरारों का निर्णय इसी साहित्यसे हुआ, वल्कि वर्तमान समयमें जो 'जागीरदार कमीटी' स्थापित है, उसमें भी इसका उपयोग हो रहा है.

इस पुस्तक की एकत्र हुई सामग्री को पुस्तक के रूपमें छपवाने की सूचना लेखक को सिरोही के मुख्य २ सरदारों की तरफ से ता. १०-१०-२४ ई. की तहरीर से मिली, और मरहूम महाराव सर कैसरीसिंह बहादुर कैलासवास हुए उसकी उत्तरक्रिया के प्रसंग पर सब चौहान सरदार सिरोही में इकठे हुए तब उन्होंने ता. २७-१-२५ ई. के रोज मिटींग करके पुस्तक छपवाने के कार्य में सहायता देने की योजना तैय्यार की. जिन २ सरदारों ने

अपनी तसविरें दी है वे योग्य स्थान पर इस पुस्तक में रखी गई हैं. इस तरह से एक राजकुल के सब चौहान सरदारों की नामावली, इतिहास व तसविरें एकही जगह अंकित होने से यह पुस्तक 'कल्पद्रुम' के नांई चौहानों की ख्यात के वास्ते इच्छित सामग्री पूर्ण करता है, वल्कि लेखक की मान्यता है कि मौजूदा महाराव साहब सर स्वरूपरामसिंह बहादुर K. C. S. I. की शान्तिप्रीय व उदार राजनीति और अपने सरदारों में एकलास बढाने की सुभेच्छा के परिणाम रूप एक कायम स्मारक के तौरपर यह पुस्तक प्रसिद्धिमें आने पाया है. परमात्मा उन नामदार की यह सुभेच्छा चिरकाल कायम रखे. अस्तुः

मु० आबुरोड.

ली.
लल्लुभाई भीमभाई देसाई.

रही हुई जागीरों के वास्ते तहरीरी प्रमाण नहीं होने से जागीर प्राप्त करने के विषय में भी भिन्न २ प्रकार की मान्यता चली आती थी. सिरोही के चौहान सरदारों के तरफसे गत सैका में जो २ उपद्रव होने का इतिहास अंकित है, उसमें सरहद के तनाजे, आपस की तकरारें, व नाओलादी जागीर के वास्ते एक नियम नहीं होने का कारण भी मुख्य है, वल्कि राजसाशन की शिथिलता, और सरदारों की संख्या व वल ज्यादह होने से वि. सं. १८८० के ठहरावों का भी कितनेक जागीरदारों ने उलंघन करने से तकरारें होने पाई थी. मरहूम महाराव सर कैसरीसिंह वहादुर ने ऐसी तकरारें भविष्य में पैदा नहीं होवे उसके वास्ते अंग्रेज सरकार की तरफ से मिष्टर एम. कीन. I. C. S. साहव की सेवा सेटलमेन्ट करने के वास्ते ली, साहब मौसूफ ने वडे श्रम उठाकर सरहदी तनाजे तय किये, और जागीरी गांवों का 'नकद लगान' ठहराने का, व नाओलादी जागीर की व्यवस्था के विषय में एक कानून मुकरर करना चाहा, लेकिन जागीरदारों के हठीलापन से वह काम अपूर्ण रहा, परन्तु जमांना अपना काम करताही है, उस क्रमानुसार सरदारों के एक वडे जुथ ने इ. स. १९२० में अपनी तकलिफ रफे करनेका प्रस्ताव मौजूदा महाराव सर स्वरूपरामसिंह वहादुर के आगे पेश किया, जिस पर महाराव साहव ने अंग्रेज सरकार के पोलिटिकल अफसर कर्नल मेकफरसन साहव की सेवा दो साल के वास्ते लेकर 'जागीरदार कमीटी' मुकरर की. उस कमीटी में कितनेक महत्त्व के प्रश्नों का निराकरण करने के वास्ते अन्य साधन नहीं होनेसे प्रथम विभाग की भूमिका में जाहिर करने मुआफिक लेखक की तरफसे संग्रह हुआ साहित्यकी सहायता लेना आवश्यक हुआ. उसी मौकेपर सिरोही के सरदारों को लेखक के तरफ से संग्रह हुई ऐतिहासिक सामग्री देखने का, और अपने सवूत पुरावे के साथ मिलान करनेका व अपने वहुए की वहीओंसे जाँच करानेका सुयोग प्राप्त हुआ. जवकि उनकी जांच में वह सामग्री सही होना पाया गया तव उन्होंने अपनी महत्त्व की तकरारों का तसफिया के वास्ते इसका उपयोग करना स्वीकार किया, और पीछेसे इस्वी सन १९२३, में जवकि महाराव साहव ने अज खुद जागीरदारों का सेटलमेन्ट करनेका काम हाथ में लिया, तव जागीर के ओरिजनल ग्रांट (Original Grant) व दूसरी वारसान हक की तकरारों का निर्णय इसी साहित्यसे हुआ, वल्कि वर्तमान समयमें जो 'जागीरदार कमीटी' स्थापित है, उसमें भी इसका उपयोग हो रहा है.

इस पुस्तक की एकत्र हुई सामग्री को पुस्तक के रूपमें छपवाने की सूचना लेखक को सिरोही के मुख्य २ सरदारों की तरफ से ता. १०-१०-२४ ई. की तहरीर से मिली, और मरहूम महाराव सर कैसरीसिंह वहादुर कैलासवास हुए उसकी उत्तरक्रिया के प्रसंग पर सव चौहान सरदार सिरोही में इकट्ठे हुए तव उन्होंने ता. २७-१-२५ ई. के रोज मिटींग करके पुस्तक छपवाने के कार्य में सहायता देने की योजना तैय्यार की. जिन २ सरदारों ने

अपनी तसविरें दी है वे योग्य स्थान पर इस पुस्तक में रखी गई हैं. इस तरह से एक राजकुल के सब चौहान सरदारों की नामावली, इतिहास व तसविरें एकही जगह अंकित होने से यह पुस्तक 'कल्पद्रूम' के नांई चौहानों को ख्यात के वास्ते इच्छित सामग्री पूर्ण करता है, बल्कि लेखक को मान्यता है कि मौजूदा महाराव साहब सर स्वरूपरामसिंह बहादुर *K. C. S. I.* की शान्तिप्रीय व उदार राजनीति और अपने सरदारों में एकलास बढाने की सुभेच्छा के परिणाम रूप एक कायम स्मारक के तौरपर यह पुस्तक प्रसिद्धिमें आने पाया है. परमात्मा उन नामदार की यह सुभेच्छा चिरकाल कायम रखे. अस्तुः

मु० आबुरोड.

ली.
लल्लुभाई भीमभाई देसाई.

सिरोही रियासत के देवड़े चौहान सरदारों ने अपना वंशवृक्ष छपवाने के वास्ते किया हुआ दरखास्त का प्रोसिडींग.

देवडे चौहान सरदारों ने पुस्तक छपाने के कार्य में सहायता देने के वास्ते किया हुआ चंदा की नुंद.

श्री.

# सुचीपत्र.

## ' चौहान कुल कल्पद्रुम ' विभाग दूसरा की पृष्टवार विषयानुक्रमणिका.

मौजूदा महाराजा साहब सिरोही.

महाराजाधिराज महाराव सर स्वरूपरामसिंह साहब बहादुर.
के. सी. एस. आई.

# चौहान कुल कल्पद्रुम.

## विभाग २ रा.

### ( सिरोही के समस्त चौहान सरदार ).

## प्रकरण १ ला.

### सिरोही रियासत के चौहान सरदारों की शाखाएं.

सिरोही रियासत के देवडा चौहान राजवंश का इतिहास इस पुस्तक के प्रथम विभाग में आचूका है, परन्तु सिरोही रियासत के समस्त देवडे चौहान सरदारों की तरफ से इस पुस्तक के लेखक को यह सूचना की गई कि, हम लोगों का एक सम्पूर्ण वंशवृक्ष अलाहिदा विभाग से मुरतिव होकर छपवाया जावे. उसपर सिरोही रियासत से जिस २ चौहान सरदारों को आजीविका दी गई, व उनमें से उनके खानदान वाले सिरोही रियासत में विद्यमान है, उन सरदारों के सम्पूर्ण वंशवृक्ष ( जिसमें उनके छोट भाईओं भी शामिल हैं. ) ताजिमी ठिकानों के संक्षिप्त इतिहास के साथ, अंकित किये जाकर यह पुस्तक मुरतिव किया गया है. वल्कि इतिहास की त्रुटी न होवे उस कारण से जो जो सरदारान की जागीरें गैर रियासत में चली गई हैं, उनके पाटवी सरदारों के वंशवृक्ष भी संक्षिप्त वृतान्त के साथ अंकित किये गये है, जिससे यह हाल मालूम हो सके कि सिरोही के चौहान राजवंश के अमुक २ सरदार वर्तमान समय में अमुक स्थान पर विद्यमान है.

वस्तुतः सिरोही राज्य की स्थापना करने वाला मूल पुरुष देवडा लूंभकर्ण उर्फ लूंभा ने चंद्रावती नगरमें राज्यस्थान करने वाद सिरोही के देवडा चौहान राजवंश की शुरूआत हुई है, परन्तु महाराव लूंभकर्ण ने चंद्रावती में राज्यस्थान कायम करने वाद जालोर के राव मानसिंह उर्फ माणीजी की ओलाद वाले ( जो १ बोडा, २ वालोतर, ३ चीवा, ४ अवसी उर्फ अवावत, शाखा के नामसे प्रसिद्धि में आये है, उनके वंशज. ) महाराव लूंभकर्ण की सेवा में उपस्थित होनेसे उनको सिरोही रियासत से आजीविकाएं देनेमें आई, वैसे महाराव लूंभकर्ण के भाईओं को भी सिरोही रियासत से जागीरें दी गई, इस कारण से सिरोही रियासत के देवडे चौहान सरदारों के उपरांत बोडा, वालोतर,

चीवा, व अवावत चौहान सरदारों का समावेश भी सिरोही के चौहान सरदारों में होता है, जिससे इस पुस्तक में सिरोही के चौहान सरदारों के वास्ते, जालोर के राव मानसिंह उर्फ माणीजी को मूल पुरुष अंकित करके, उससे अलग हुई हरएक पेटा शाखाओं के सरदारों के शृंखलाबद्ध वंशवृक्ष देने में आये हैं. इसपर से उम्मेद की जाती है कि सिरोही रियासत के सरदारों की इच्छा पूर्ण होगी.

## १ वंशवृक्ष राजकुल सिरोही के चौहान.

उपर के वंशवृक्ष में नं. $\frac{४}{१}$ लक्ष्मणसिंह को चंद्रावती से 'सकुडा' की जागीर मिली थी, मगर उसके वंशज मेवाड में चले जानेसे वह 'वावनगरा देवडा' कहलाये, और नं. $\frac{५}{१}$ लूंढराय को 'उमरणी' (अमरावती) की जागीर मिली थी, उसकी ओलाद वाले मालवा में 'वसी' गांव में चले गये, जो 'वसी के देवडे' कहलाये. इन दोनों शाखों के देवडों का जो कुछ इतिहास प्राप्त हुआ वह प्रथम विभाग में अंकित हो चूका है, उनके सिवाय इस वंशवृक्ष में जो जो नाम अंकित हुए है, उनकी ओलाद वालों के वंशवृक्ष यह दूसरे विभाग में उनसे नीकली हुई पेटा शाखाओं के क्रम से अंकित किये है, और खास करके सिरोही के महाराव से नजदीक के भायातों के प्रकरण पहिले अंकित करके उसी सीलसिले दूसरे भायातों के क्रमवार पुश्तनामे लिखने में आये है.

इस वंशवृक्ष में अंकित हुई शाख वालों की जागीरें सिरोही के महाराव के तरफ से देने में आई थी, परन्तु उनमें से नं. $\frac{३}{१}$ चोडा शाखा की (सिराणा पट्टे की जागीर) व नं. $\frac{३}{२}$ वालोतर शाखा की (डोडियाली पट्टे की जागीर) और नं. $\frac{४}{१}$ वडगामा देवडों की

( वांकडीया वडगांम पट्टे की जागीर) जागीरें वि. सं. १६३१ में महाराव सूरताणसिंह के समय में जालोर के खान मलेकखान की तेहत में सिरोही रियासत से दी गई, जिससे इन शाखाओं वालों की जागीरें वर्तमान समय में जोधपुर रियायत के तेहतमें विद्यमान है. नं. $\frac{२}{१}$ चीवावतों की कितनीक जागीरें पालणपुर रियासत के तेहत में वि. संवत् १८७१ में चली गई है, वैसे ई. स. १८५३ (वि. सं. १९१९) में सिरोही रियासत की सरहद अंग्रेज सरकार ने तय की उसमें लखावत सरदारों के कितनेक गांव पालणपुर की रियासत के तरफ गये है, परन्तु उन गांवों की जागीर लखावतों के तरफ रहनेसे, वे लोग उन जागीर के वास्ते रियासत पालणपुर के सरदार भी गिने जाते है.

राजकुल सिरोही के वंशवृक्ष में नं. $\frac{११}{१}$ मेहाजल की ओलाद वाले 'विसलपुर के लखावत' कहलाते है, उनकी व नं. २० पदभ्रष्ट महाराव सूरताणसिंह की ओलाद वाले जो 'देवातरा के लखावत' कहे जाते है, उनकी जागीरें वर्तमान समय में जोधपुर रियासत में है.

सिरोही इलाका के सरदारान का प्राचीन इतिहास देखते मालूम होता है कि, उनके मूलपुरुषों को रियासत से आजीविका में जो जागीरें मिली थी, उनमें समयानुसार रद्द बदल होता आया है, जिसमें खास करके राज्य की अच्छी सेवा करने वालों की जागीरें बढाने का, व राज के हुकम में न रहने वालों की जागीरें वापिस लेनेका अगर उसमें कमवेस या रद्दबदल करने के दाखले जगह २ नजर आते है. उसी मुआफिक रियासत से मिली हुई आजीविका छोडकर गैर रियासत में जानेपर, या भाइवंट होकर राज्य से मिली हुई जागीर तकसिम होकर अलग हुई जागीर का सरदार नाओलाद गुजरने पर, उनकी जागीर रियासत में खालसा होने की प्रणालिका प्राचीन समय से ही विद्यमान होना, सरदारों के पुश्त नामे से पाया जाता है.

सिरोही रियासत के राजवियों में अपुत्रवान होने की हालत में गोद लेनेका एक भी दाखला इस वंशवृक्ष में नहीं मिलता है, परन्तु दूर के भायातों में अपुत्रवान होनेकी हालत में कितनीक जागीरों में, रियासत से गोद मंजूर होने पर दत्तक पुत्र उस जागीर के मालिक हुए है, और कितनीक जागीरें खालसे हुई हैं, तात्पर्य यह है कि अलग हुई जागीर कें सरदार ( जिसमें छोटभाईओं का भी समावेश होता है. ) अपुत्रवान होनेकी हालत में उनकी जागीर के वास्ते किसी को गोद रखना, या वह जागीर खालसा राज करना, अगर उस जागीर को नजराणा लेकर उनके नजदीक के रिश्तेदार को इनायत करना, यह वातें सिर्फ महाराव की मर्जी पर होना इस वंशवृक्ष की ख्यात से पाया गया है, जिसमें अकसर करके अलग हुए छोट भाईओं की जागीर नाओलाद होने पर, वह जागीर उनके पाटवी सरदार को नजराणा लेकर इनायत करने के दाखले ज्यादह

मालूम होते है, और ऐसो छोटभाईओं की जागीर खालसे राज करने के दाखले भी कहीं २ पाये गयें है.

इस विषय में ( जागीदारों के जागीर की क्या प्रणालिका सिरोही रियासत में विद्यमान हे. ) सिरोही रियासत के पुराने दफ्तर से यह प्रणालिका होना ( सिरोही के दिवान मूंशी अमीनमांहमद की केफियत से. ) मालूम हुआ हे कि, अलग हुई जागीर के जागीरदार या छोटभाई नाओलाद होने पर, उनकी जागीर के वास्ते गोद मंजूर करना, या वह जागीर खालसे रखना, या दूसरे किसीको नजराणा लेकर इनायत करना, यह रियासत की मर्जी पर हे, परन्तु इस तरह होनेसे एकसा धोरण न रहने के कारण, मौजूदा महाराव साहब ने ई. स. १९२३ ( वि. सं. १९७९ ) में जागीदार कानून मुकरर किया हे, जिससे अब उस कानून मुआफिक ऐसे सवालों के तसफिये होते है, बल्कि ऐसे मुआमिले तय करने के वास्ते श्पेसियल तोरपर जागीरदार कमीटी मुकरर की है, जिससे आसानी से तसफिये हो जाते हे.

सिरोही रियासत के सरदारान को जो जागीरें दी गई हे, उनको वेचांण, रहन, या तबादला करने का उन जागीर के सरदारों को मुतलक हक नहीं है, क्यों कि जमीन को मालिक रियासत हे, और सिर्फ जागीर की आमदनी पानेका जागीरदार को हक हें. इस कारण से सिरोही के सरदारों को जागीर उनके खानदान के हाथ से गैर कोम के सख्सों के तरफ या दूसरे खानदान वालों के तरफ नहीं जाते, उन्हीं जागीरदारों के खानदान में चली आ रहीं हैं.

सिरोही रियासत के सरदारों से प्राचीन समय में राजहक कितना लिया जाता था, उसके लिये कोई मुकरर बात होनेका दाखला नहीं मिला हे, परन्तु यह मालूम हुआ हे कि, कुल सरदारों की जागीर से चीट्टी, लवाजमा, तोपझुंडा, तलवाना, फौजवल, वराड, रोजीना, दहानगी, अमामी, आदि लागतों के नाम से राजहक वसूल होता था, बल्कि वि. सं. १८५६ ( महाराव वेरीसाल दूसरे के समय में ) में ऐसी लागतें वसूल होनेकी वही देखते पायां जाता हे कि, इन लागतों के नामसे इतनी +बडी रकम

+ सिरोही रियासत के जागीरदारों के गांवों से वि. सं. १८८० पहिले हरसाल राजहक के नामसे रकम ली जाती थी उसके आंकडों के साथ वि. सं. १९८० के सेटलमेन्ट से नये ठहराव में आंकडे मुकरर हुए ( आठ आनी राम हक के ) उसका चंद गांवों का मुकाबला.

| नाम जागीर | वि. सं. १८९६ में | वि. सं. १८६९ में | मौजूदा सेटलमेन्ट वि. सं. १९८० में |
|---|---|---|---|
| १ ठिकाणा नाणा | ६६२६) | दाखला नहीं मिला | ११२०) |
| २ दोडूआ | २१४३। | ,, | १३९६। |
| ३ आरटवाडा | २७७३। | ,, | १३२५) |
| ४ काम | ३६४४) | ,, | २२१४) |

जागीरदारों से वसूल होती थी कि, वाजे गांवों में वर्तमान समय में उस जागीर में रियासत का आठआनी हक होने पर भी, उतनी रकम वसूल नहीं आती है. इसके सिवाय जब २ रियासत के ऊपर दुश्मनों का आक्रमण होता था, या रियासत को फौज बंदी की जरूरत होती थी, तब फौजबाब के नाम से खास तौर पर कुल इलाका के गांवों से, फौजबाब वसूल ली जाती थी. इस तरह होनेसे सिरोही इलाका के सरदार राजहक अदा करने में इतने तंग हो गये कि, महाराव उदयभाण के समय में ( वि. सं. १८६५ से १८७५ तक में) मौका पाकर इस सख्ती से बचने के कारण, कितनेक ×सरदारों ने ( लखावत, चीवावत आदि जिनकी जागीरें पालणपुर की रियासत के सरहद पास थी.) पालणपुर की मातहती में जाकर, पालणपुर रियासत को अपनी जागीर के गांवों में से 'पडापान' ( हरकिस्म ) की आमदनी में से आधा हिस्सा देने के इकरार लिख दिये.

महाराव उदयभाण की राज्य कारकर्दगी अच्छी न होने के कारण, वह गद्दी से पद भ्रष्ट किये गये, और उनके छोटे भाई राव शिवसिंह ने राज्य का काम अपने हाथ में लिया. महाराव शिवसिंह ने वि. सं. १८८० में अंग्रेज सरकार के साथ अहदनामा करके राज सुधारने की तजवीज हाथ में ली, और जागीरदारों के साथ सेटलमेन्ट किया गया, उसमें जागीरी गांव से हरसाल जो वगैर धोरण की वडी रकम+ जास्ती के इलाज लेकर वसूल की जाती थी, वह रिवाज मौकूफ करके ठिकाना निंबज, पाडिव, कालंद्री, मोटागांव, व जावाल यह पांच ठिकानों के साथ कुल आमदनी में से छः आनी बांट कर लेने का, और दूसरे जागीरदारों से जमीन की आमदानी में से आठआनी व दूसरी वाब लाग ( घरगिन्ती, मवेसी, आदि ) की शरह मुकरर करके वह ⊛आमदनी राज में लेनेका ठहराव तहरीर हुआ.

---

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५ धांणता | १६६१) | ११०१) | ६२०) |
| ६ सिभरत | २१००) | २२०१) | ११८६) |

नोट—पुराणी वगैर धोरण की वसूलात से मौजूदा वि. सं. १९८० के सेटलमेन्ट में उपर्युक्त छः गांवों में आधी रकम आई है. इसके सिवाय खास तौर पर फौजबाब ली जाती थी जो अलग है.

× पालणपुर में आधा हक लिख देने वाले चौहान सरदारों में वि. सं. १८७४ में मंडार के राजवी व पांथावाडा के चीवावतों ने शुरूआत की, और बाद में भटाणा, रहूआ, दत्ताणी, वागदा, मावल, गिरवर आदि जागिरदारों ने हक लिख दिया था. लेकिन किसी डुंगरावत ने या अखावतों ने हक लिख देनेका दाखला नहीं मिलता है.

+ वि. सं. १८८० पेश्तर जागीरी गांवों से राजहक वसूल करने की पद्धति यह थी कि, राज की फौज के साथ राज का मुसाहिब इलाके में हरसाल दौरा करके हरएक गांव की रकम का आंकडा, उस गांव की आबादी पर नजर दे मुकरर करता था, यह रकम नहीं देने की हालत में उस गांव की मवेशी व रिआया को बतौर जामनी गिरफ्तार किये जाते थे.

⊛ जागीरदारों के साथ वि. सं. १८७९-८० में जमीन के सिवाय की आमदनी राज में लेनेका ठहराव हुआ था, परन्तु कितनेक वर्ष बाद उस आमदनी में से कितनेक जागीरदारों को चार आना व कितनेक को आठ आना हक दिया जाना शुरू हुआ है.

यह सेटलमेन्ट होने से जो जो जागीरदारों ने पालणपुर रियासत में आधा हक देना मंजूर करके पालणपुर की मातहती स्वीकार ली थी, उनके जो जो गांव अंग्रेज सरकार ने सिरोही रियासत में वि. सं. १८८० में सुपुर्द किये, उन गांवों में उसी मुआफिक आठआना राज हक सिरोही रियासत से लेना तय हुआ.

इस तरह होनेसे सिरोही रियासत के जागीरदारों के गांवों से बटवारा से, राज हक वसूल होने लगा जो १०० साल तक चला, परन्तु उसमें कितनीक हरकतें आनेसे जागीरदारों की तकलिफ व शिकायत रफे करने के लिये, मौजूदा महाराव साहब ने वि. सं. १९७९ ( ई. स. १९२३ ) में जागीरदारों के साथ सेटलमेन्ट करने का कानून जारी किया. उस कानून की रूह से जागीरदारों को अपनी जागीर का पार्टीशन कराकर कायमी सेटलमेन्ट कराने का, व ४५ साल की मियाद के वास्ते नकद लगान मुकरर कराने का, रास्ता खुल जानेसे बहुत से जागीरदारों ने इस कानून मुआफिक पार्टीशन व नकद लगान का सेटलमेन्ट *करालिया है, और जो बाकी है वह भी इस कानून मुआफिक अपना सेटलमेन्ट करा सक्ते है.

* भिन भिन जागीरदारों ने वि. सं. १९७९ के जागीरदारी सेटलमेन्ट के कानून मुआफिक ठहराव करालिये है, उसकी नुंद उस जागीर के वंशवृक्ष के नीचे नोट में दर्ज की है, उस नुंद में जो राज हक की आंनी लिखी है वह सिर्फ जमीन की आमदनी के राज हक के वास्ते है.

जागीरदारों से वसूल होती थी कि, वाजे गांवों में वर्तमान समय में उस जागीर में रियासत का आठआनी हक होने पर भी, उतनी रकम वसूल नहीं आती है. इसके सिवाय जब २ रियासत के ऊपर दुश्मनों का आक्रमण होता था, या रियासत को फौज बंदी की जरूरत होती थी, तब फौजबाब के नाम से खास तौर पर कुल इलाका के गांवों से, फौजबाब वसूल ली जाती थी. इस तरह होनेसे सिरोही इलाका के सरदार राजहक अदा करने में इतने तंग हो गये कि, महाराव उदयभाण के समय में ( वि. सं. १८६५ से १८७५ तक में) मौका पाकर इस सख्ती से बचने के कारण, कितनेक ×सरदारों ने ( लखावत, चीवावत आदि जिनकी जागीरें पालणपुर की रियासत के सरहद पास थी.) पालणपुर की मातहती में जाकर, पालणपुर रियासत को अपनी जागीर के गांवों में से 'पडापान' ( हरकिस्म ) की आमदनी में से आधा हिस्सा देने के इकरार लिख दिये.

महाराव उदयभाण की राज्य कारकर्दगी अच्छी न होने के कारण, वह गद्दी से पद भ्रष्ट किये गये, और उनके छोटे भाई राव शिवसिंह ने राज्य का काम अपने हाथ में लिया. महाराव शिवसिंह ने वि. सं. १८८० में अंग्रेज सरकार के साथ अहदनामा करके राज सुधारने की तजवीज हाथ मे ली, और जागीरदारों के साथ सेटलमेन्ट किया गया, उसमें जागीरी गांव से हरसाल जो वगैर धोरण की वडी रकम+ जास्ती के इलाज लेकर वसूल की जाती थी, वह रिवाज मौकूफ करके ठिकाना निंबज, पाडिव, कालंद्री, मोटागांव, व जावाल यह पांच ठिकानों के साथ कुल आमदनी में से छः आनी बांट कर लेने का, और दूसरे जागीरदारों से जमीन की आमदानी में से आठआनी व दूसरी बाब लाग ( घरगिन्ती, मवेसी, आदि ) को शरह मुकरर करके वह ❀आमदनी राज में लेनेका ठहराव तहरीर हुआ.

---

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५ भांणता | १६६१) | ११०१) | ६३०) |
| ६ सिघरत | २१००) | २२०१) | ११८६) |

नोट—पुराणी वगैर धोरण की वसूलात से मौजुदा वि. सं. १९८० के सेटलमेन्ट में उपर्युक्त छः गांवों में आधी रकम आई है. इसके सिवाय खास तौर पर फौजबाब ली जाती थी जो अलग है.

× पालणपुर में आधा हक लिख देने वाले चौहान सरदारों में वि. सं. १८७४ में मंढार के राजवी व पांथावाडा के चीबावतों ने शुरूआत की, और बाद में मडाणा, रहुआ, दत्ताणी, वागदा, मावल, गिरवर आदि जागिरदारों ने हक लिख दिया था. लेकिन किसी डुंगरावत ने या अखावतों ने हक लिख देनेका दाखला नहीं मिलता है.

+ वि. सं. १८८० पेश्तर जागीरी गांवों से राजहक वसूल करने की पद्धति यह थी कि, राज की फौज के साथ राज का गुमास्ति इलाके में हरसाल दौरा करके हरएक गांव की रकम का आंकडा, उस गांव की आबादी पर नजर दे मुकरर करता था, वह रकम नहीं देने की हालत में उस गांव की मवेसी व रिआया को बतौर आमनी गिरफतार किये जाते थे.

❀ जागीरदारों के साथ वि. सं. १८७९-८० में जमीन के सिवाय की आमदनी राज में लेनेका ठहराव हुआ था, परन्तु कितनेक वर्ष बाद उस आमदनी में से कितनेक जागीरदारों को चार आना व कितनेक को आठ आना हक दिया जाना शुरू हुआ है.

यह सेटलमेन्ट होने से जो जो जागीरदारों ने पालणपुर रियासत में आधा हक देना मंजूर करके पालणपुर की मातहती स्वीकार ली थी, उनके जो जो गांव अंग्रेज सरकार ने सिरोही रियासत में वि. सं. १८८० में सुपुर्द किये, उन गांवों में उसी मुआफिक आठआना राज हक सिरोही रियासत से लेना तय हुआ.

इस तरह होनेसे सिरोही रियासत के जागीरदारों के गांवों से वटवारा से, राज हक वसूल होने लगा जो १०० साल तक चला, परन्तु उसमें कितनीक हरकतें आनेसे जागीरदारों की तकलिफ व शिकायत रफे करने के लिये, मौजूदा महाराव साहब ने वि. सं. १९७९ ( ई. स. १९२३ ) में जागीरदारों के साथ सेटलमेन्ट करने का कानून जारी किया. उस कानून की रूह से जागीरदारों को अपनी जागीर का पार्टीशन कराकर कायमी सेटलमेन्ट कराने का, व ४५ साल की मियाद के वास्ते नकद लगान मुकरर कराने का, रास्ता खुल जानेसे वहुत से जागीरदारों ने इस कानून मुआफिक पार्टीशन व नकद लगान का सेटलमेन्ट *करालिया है, और जो बाकी है वह भी इस कानून मुआफिक अपना सेटलमेन्ट करा सक्ते है.

* भिन भिन जागीरदारों ने वि. सं. १९७९, के जागीरदारी सेटलमेन्ट के कानून मुआफिक ठहराव करालिये है, उसकी नुंद उस जागीर के वंशवृक्ष के नीचे नोट में दर्ज की है, उस नुंद में जो राज हक की आंनी लिखी है वह सिर्फ जमीन की आमदनी के राज हक के वास्ते है.

# प्रकरण २ रा.

## सिरोही रियासत के देवड़े चौहान राजवियान.

रईस के नजदीकी भाईयात 'राजवी' गिने जाते है. सिरोही रियासत के राजवियों को अगले जमाने में 'रायजी या राजश्री' लिखा जाना, पुरानी लिखावटों से पाया जाता है, परन्तु महाराव शिवसिंह के कुमारों को 'राजसाहेवा' के इलकाव से तहरीर होतीथी, और वे 'राजसाहेवा' के नामसे मशहूर थे, परन्तु वि. संवत् १९८१ के दशहरा के दरवार में मौजूदा महाराव साहिव ने 'राजसाहेवान' को 'महाराज' की पद्वी इनायत की, अतएव अव वे 'महाराज' कहलाते हैं.

जहांतक मालूम हुआ रईस के नजदीकी भायातों में नाओलादी होनेपर, उनके पीछे दत्तक पुत्र लेनेकी रसम परंपरा से ही इस रियासत में नहीं है, वल्कि कोई भायात नाखुश होकर या दूसरी रियासत में जागीर मिलने के सवव से, गैर रियासत में आवाद होजाय तो, उनकी ओलाद वालों का असली खानदान की जागीर से आजीविका पानेका हक रद्द वातल होना पाया जाता है, ऐसी सूरतों में राजवियों की जागीर वापस रियासत में आ जाती है.

राजवियों के तरफ जागीर कम भी हो, तव भी दरवारी जलूस में वे वडे दर्जे के गिने जाते हे, और दूसरे सरदारों के मुकावले में मान मरतवा अधिक होता है. 'महाराजों' को खानगी मुलाकात में भी गद्दी की विछायत पर वैठक दी जाती है, जो रसम और सरदारों के लिये नहीं है.

सिरोही रियासत के सरदारों में वराय नाम जो सीसोदिये राजपूत है, उनको वाद देते दूसरे सव सरदार चौहान है, और वे सव जालोर के वंशवृक्ष में नं. ३ वाले राव माणीजी उर्फ मानसिंह की ओलाद के उत्तरोत्तर वंशज है. सिरोही राजकुल के वंशवृक्ष मे नं. $\frac{१}{१}$ महाराव 'लखा' के नामसे उसकी ओलाद वाले 'लखावत' कहलाये है, जिससे मौजूदा रईस व राजवियान लखावत शाखा के है.

महाराव लखा के पुत्रों में से हमीरसिंह, शंकरसिंह, व मांडण यह तीनों नाओलाद होने के कारण उनकी जागीरें वापस रियासत के शामिल हो गई, इसी मुआफिक महाराव जगमाल के कुमार 'मेहाजल' को वागसिण पट्टा की जागीर सिरोही रियासत से दी गई थी, मगर उसकी ओलाद वाले पीछेसे जोधपुर की रियासत में चले जानेसे, वह जागीर रियासत में शामिल हो गई, इस समय में मेहाजल की ओलाद वाले जोधपुर इलाका के विसलपुर, वांकली, कोरटा, आदि पट्टों की जागीरों पर विद्यमान है.

मेहाजल के बाद नं. १९ महाराव वेरीसाल के कुमार नं. २० 'सूरताणसिंह' राजवी की पंक्ति में था, मगर वह अपने भाइओं के साथ जोधपुर चले जानेसे उसको सिरोही रियासत से मुतलक आजीविका नहीं मिली, लेकिन जोधपुर रियासत में उनको 'देवातरा' की जागीर मिली, और उनके वंशज वहां रहे.

राजकुल सिरोही के वंशवृक्ष से मालूम होगा कि नं. २१/१ महाराव जगतसिंह के कुमार नं. २२/२ वदसिंह को भारजा की जागीर मिलीथी, परन्तु वह अपुत्रवान होने से रियासत में वापस आई, जो बाद में महाराव वेरीसाल नं. २२/१ वाले के कुमार नं. २३/२ अखेराव को देने में आई, लेकिन वह भी अपुत्रवान गुजरने से खालसे राज रहो, इसी मुआफिक महाराव शिवसिह के कुमार नं. २४/२ हमीरसिंह के तरफ भिमाना का पट्टा, व नं. २५/४ जामतसिंह के तरफ खाखरवाडा व खराडी की जागीर थी, वह भी अपुत्रवान होने से उनकी जागीरें रियासत के शामिल हो गई.

इस वक्त नजदीकी राजवियान जो 'महाराज' कहलाते है, उनके तरफ 'नादीआ' अजारी व जोगापुरा की जागीरें है, और उनसे दूर के 'राजसाहेवां' कहलाते है उनके तरफ मंढार पट्टा की जागीर है, जो दो हिस्से में विभक्त होने से 'मंढार वडी पांती' व 'मंढार छोटी पांती' के राजसाहेवान कहलाते है. नं. १६/१ सूरसिंह की ओलाद वाले नजदीकी रिश्ते में है, परन्तु उस ठिकाणे के सरदारों ने अपना विवाह शादी का सम्बन्ध उतार देनेसे, रियासत से उनके साथ राजवी के तौर से कोई ताल्लुक नहीं रहा है. इस प्रकरणमें महाराव सूरताणसिंह के पीछे के लखावतों का वंशवृक्ष दिया गया है, जिससे काछोली के लखावत इस प्रकरण में आये है, लेकिन वे राजवी नहीं गिने जाते है.

## नादीआ परगने पिन्डवारा के महाराज.

नं. १ नादीआ पट्टा की जागीर महाराव शिवसिंह के पुत्र २४/१ वाले जेतसिंह को वि. सं. १९१९ में दी गई, इसकी तीन राणीयां थी. १ चांपावतजी फतेहकुंवर, मालगढ के राठौर मदनसिंह रामदानोत की पुत्री, ( जिससे कुमार अचलसिंह का जन्म हुआ. ) २ भटीआणीजी उमेदकुंवर चोमू के भाटी गुलावसिंह भभूतसिंहोत की पुत्री. ३ भटीआणीजी सोहन कुंवर, वालरवा के भाटी मकनसिंह किशनसिहोत की पुत्री, ( जिससे कुमार शंभूसिंह और वाइजी चंदनकुंवर के जन्म हुए. वाइजी चंदनकुंवर की शादी जोधपुर के राजवी महाराज फतेसिंह के कुमार इन्द्रसिंह से की गई. )

राजसाहेव जेतसिंह अच्छे घोडे सवार थे वि. सं. १९३६ की सालमें जब वजावतों के उपर फौज चढी तब झाडोली गाम सर करने में इसने वहुत वीरता से काम दिया

था, ज्यादह जागीर पानेके वास्ते इसने अपने पिता महाराव शिवसिंह को हयाती में ही, अपने भाई जवानसिंह व जामतसिंह को साथ रखकर बगावत की थी, मगर महाराव शिवसिंह का कैलाशवास होजाने बाद, महाराव उम्मदेसिंह ने अपने भाईओं को जागीरें देकर मना लिये.

नं. २ राजसाहेब अचलसिंह अपने पिता के देहान्त होने पर पाट बैठे, इसकी दो शादी हुईथी, जिसमें एक बारडजी फूलकुंवर सुदासणा के ठाकुर पर्वतसिंह मोहोवतसिंहोत की पुत्रीकेसाथ, व दूसरी चांपावतजी उगमकुंवर भीमालिया के राठौर केशरीसिंह उदेसिंहोत की पुत्री के साथ हुई थी. परन्तु दोनों राणीयां के प्रजा नहीं हुई.

राजसाहेब अचलसिंह अपुत्रवान देवलोक होनेसे, राजवियों के रिवाज मुआफिक नादीआ पट्टा की जागीर रियासत में खालसा हुई, लेकिन राजसाहेबा जेतसिंह के दूसरे कुमार नं. $\frac{२}{१}$ शंभूसिंह को ठिकाने से वंट नहीं दिया गया था, जिससे उसको नादीआ की जागीर खास शर्तों के साथ दी गई. जो इस समय नादीआ के महाराज हैं. इनको वि. सं. १९८१ में महाराज की पदवी इनायत हुई. महाराज शंभूसिंह का विवाह मेवसीजी प्रतापकुंवर के साथ हुआ है, जो सणदरी के राठौर चंदनसिंह भोपालसिंहोत की पुत्री है. महाराज शंभूसिंह की नाबालगी में नादीआ जागीर की नीगरानी रियासत ने अजारी के राजसाहेबा जोरावरसिंह को सुपुर्द की थी.

१ वंशवृक्ष नादीआ के महाराज.

नोट—नादीआ पट्टा की जागीर में राजहक को छः आनी वटवारा से वसूल होती है.

## अजारी परगने फिन्डवारा के महाराज.

अजारी पट्टा की जागीर महाराव शिवसिंह के पुत्र नं. $\frac{२४}{३}$ वाले जुवानसिंह को वि. सं. १९१९ में, दी गई. इसकी राणी, राणावतजी राजकुंवर गांव भाणुंदा के शार्दूलसिंह गुलाबसिंहोत की पुत्री थी, ( जिससे कुमार जोरावरसिंह का जन्म हुआ. )

नं. २ जोरावरसिंह, अपने पिता के पीछे बालक अवस्था में पाट बैठे, उस समय नादीआ के राजसाहेब जेतसिंह ने इसकी परवरिश की. इसकी तीन राणीयां थी, जिसमें १ जोधीजी चांदकुंवर गांव रामा का शिवनाथसिंह जोरावरसिंहोत की पुत्री, ( उससे

इस गांव में आठआनो राजहक जो बामणवारजो महाराज के देवस्थान के तरफ जाता है, उसकी वसूलात बटवारा से होती है.

---

**२ वंशवृक्ष वीरोली परगने पिन्डवारा के मालणवा ( नाओलादी से खालसा ) पाटवी.**

**नोट—नाओलाद होनेसे वीरोली गांव खालसे राज हुआ.**

---

**३ वंशवृक्ष सोणवाडा परगने पिन्डवारा के मालणवा. राजपूत दावे.**

५ जोरसिंह ( चलू वंशवृक्ष नं. ३ सोणवाडा के मालणवा राजपूत में नं. ४ के पुत्र )
६ रडमल ६ शिवसिंह ( डींगार परगने पिन्डवारा ) ६ खेमसिंह चेनसिंह ६ हेमसिंह
७ सुजाण ७ मानसिंह ७ रूपसिंह ७ अनोपसिंह अचलसिंह दानसिंह ७
८ अनाडसिंह ८ सालमसिंह ८ पर्बतसिंह ८ भोमसिंह ८ आंबा सोनसिंह
( यह मणोरा परगना झोरा में गये. राजपूत दावे ).
८ चमनसिंह ८ भेरुसिंह
४ वंशवृक्ष डींगार परगने पिन्डवारा के मालणवा राजपूत ( राजपूत दावे )
सोणवाडा के मालणवा राजपूत वंशवृक्ष नं. ३ में नं. ६ शिवसिंह को डींगार गांव आवादी के वास्ते मिला था, मगर आवाद न होने से खालसा है.
१ शिवसिंह ( सोणवाडा के मालणवा राजपूतों के वंशवृक्ष में नं. ६ वाला ) डींगार में राजपूत दावे.
२ चेनसिंह २ सबलसिंह रायसिंह
३ धीरसिंह गेनसिंह ३ पोमसिंह
५ वंशवृक्ष सोणवाडा व नांदीआ परगने पिन्डवारा के मालणवा राजपूत.
१ जोगराज ( सोणवाडा के मालणवा राजपूत वंशवृक्ष नं. ३ में नं. ५ वाला की औलाद ) राजपूत दावे सोणवाडा व नांदीआ में है. )
मालदेव २ रामसिंह
३ पनेसिंह जुठसिंह ३ उमसिंह ३ अखेराज (नांदीआ में है )
४ तख्तसिंह ४ कीरतसिंह ४ जामतसिंह ४ गलालसिंह ८ सालमसिंह ४ जुजारसिंह ४ भूपतसिंह
५ पद्मसिंह ५ पीरसिंह ५ भीमसिंह ५ शार्दूलसिंह ४ थानसिंह ४ रघसिंह ४ वरदसिंह ४ किशोरसिंह (सोणवाडा)
५ अजीतसिंह ( नं. ४ ४ ४ यह तीनों नांदीआ में है. )
६ वंशवृक्ष सवरली परगने पिन्डवारा के मालणवा.
सोणवाडा के मालणवा राजपूत वंशवृक्ष नं. ३ में नं. ५ रायसिंह के पोता उदयसिंह को वि. सं. १९०१ में सवरली गांव आवादी के लिये मिला
१ दलसिंह ( देखो मालणवा सोणवाडा वंशवृक्ष नं. ३ में नं. ५ वाला ) १ अमरसिंह ( राजपूत दावे सवरली में है ( देखो वंशवृक्ष नं. ३ में नं. ५ )
बिहारीदास अभयसिंह २ उदयसिंह (ओ. ग्रां. सरवली.) जेतसिंह राजसिंह २ कृष्णसिंह
(देखो पृष्ठ २०५ पर )
गुमानसिंह ३ तेजसिंह ३ धनसिंह
४ मेघसिंह ४ चंदनसिंह ४ समेलसिंह दोलतसिंह

नोट–इस गांव में पाटवी अजेतसिंह मौजूद है, और गांव आवादी की खास शर्त से जागीर में है, जिसमें राजहक आठआनी बटवारा से वसूल होता है, अजेतसिंह को शिवनाथसिंह नामका एक पुत्र है.

---

### ७ वंशवृक्ष पालडी परगने खूणी के मालणवा राजपूत. ( राजपूत दावे )

१ अजबसिंह ( वंशवृक्ष नं. ३ सोणवाडा के मालणवा राजपूत में नं. ४ वाला नं. ३ जोधसिंह के पुत्र ) राजपूत दावे. पालडी गये.

२ दुर्जनसिंह

- हरिसिंह ×
- ३ पद्मसिंह
  - ४ भूदरसिंह
    - ५ नवलसिंह
      - ६ हीरसिंह
      - कलसिंह ×
    - धीरसिंह ×
    - ५ मुकन्दसिंह
      - ६ खुसालसिंह
      - ६ प्रेमसिंह

---

### ८ वंशवृक्ष वीरोली परगने पिन्डवारा के मौजूदा मालणवा राजपूत. ( राजपूत दावे.)

वीरोली गांव, वंशवृक्ष नं. २ वीरोली के मालणवा में नाओलादी होनेसे खालसा राज हुआ था, बाद में सोणवाडा के मालणवा राजपूत वंशवृक्ष नं. ३ में नं. ४/१ साहेबखान का तीसरा पुत्र जुजारसिंह को, वीरोली आवाद करने को रियासत से दिया गया, मगर आवाद नहीं होनेसे खालसा राज रहा, लेकिन साहेबखान की ओलाद वाले वीरोली गांव में राजपूत दावे रहते है.

१ साहेबखान ( सोणवाडा के मालणवा वंशवृक्ष नं. ३ में नं. ४ वाला ) राजपूत दावे.

- अणदसिंह ×
- २ केशरीसिंह
  - ३ नाथुसिंह
    - रत्नसिंह ×
    - चतरसिंह ×
    - ४ जालमसिंह
      - शकसिंह ×
      - जुठसिंह ×
      - ५ कहानसिंह
  - शिवसिंह ×
- २ जुजारसिंह ( वीरोली आवादी के वास्ते मिला था )
  - जसवंत ×
  - ३ देवीसिंह
    - ४ जुवानसिंह
      - ५ सालमसिंह
        - रावतसिंह
      - ५ शार्दूलसिंह
        - तख्तसिंह
    - भारतसिंह ×
- २ दोलतसिंह
  - हींदुसिंह ×
    - ४ अनाडसिंह
      - ५ गलसिंह
    - ४ वदसिंह (पृष्ट २०६ पर)
      - ५ दुर्जनसिंह
        - रावतसिंह
      - सबलसिंह ×
      - मानसिंह ×
    - ४ गेनसिंह
      - ५ वैरीसाल
  - वनेसिंह ×

४ वदसिंह ( चलू वंशवृक्ष नं. ८ वीरोली परगने पिन्डवारा के मौजूदा मालणवा राजपुत )

मोपसिंह ५ कीरतसिंह ५ समरथसिंह ५ खुसालसिंह ५ पद्मसिंह ५ अजेतसिंह

८ (अ) वंशवृक्ष वीरोली के मौजूदा मालणवा राजपूत ( राजपूत दावे ) वीरोली में व सरवली में भी है.

९ वंशवृक्ष मूरी परगने पिन्डवारा के मालणवा ( नाओलादी से खालसा) व उनकी ओलाद सवरली में है, वह मालणवा राजपूत.

वंशवृक्ष नं. ३ सोणवाडा में नं. ४/२ वख्तसिंह के पुत्र जीवसिंह को मूरी गांव आवादी के लिये मिला था, मगर वाद में नाओलादी होनेसे खालसे राज रहा. जिवसिंह का एक पुत्र नं. ३/१ सवाईसिंह सवरली चला जानेसे, उसकी ओलाद वाले सवरली गांव में राजपूत दावे मौजूद है.

## १० वंशवृक्ष सीवेरा परगने पिन्डवारा के मालणवा पांती नं. १

सीवेरा की जागीर मालणवा करणसिंह को मिली थी, करणसिंह के पुत्र जगतसिंह व जयसिंह सीवेरा में रहे. जगतसिंह के पोते से इस जागीर में दो पांती हुई. करणसिंह के पुत्र जोधसिंह को आंवली गांव मिला था, जिसकी ओलाद न होनेसे, आंवली गांव खालसा राज हुआ है.

नोट—इस पांती में राजहक आठआनी वटवारा से वसूल होता है. मौजूदा पाटवी वनेसिंह के १ पृथ्वीराज व २ भूरसिंह नामके दो पुत्र है.

नं. ११ वंशवृक्ष सीवेरा परगने पिन्डवारा के मालणवा, पांती नं. २

नोट—इस पांती में जीवसिंह मौजूदा पाटवी है, और राजहक आठआनी बटवारा से वसूल होता है.

*नं. ५/१ गुमानसिंह नाओलाद गुजरे है. जोकि बडुआ की पुस्तक में जीवसिंह के छोटे भाई कैशरीसिंह को, नं. ५/२ गजेसिंह के गोद जानेका लिखा है, परन्तु वह राज से मंजूर नहीं हुआ है, और यह भी कहा जाता है कि, कैशरीसिंह नं. ५/२ गजेसिंह के गोद नहीं गया, लेकिन नं. ६/१ गुमानसिंह जो इसी साल में गुजरा है, वह उसके गोद गया था.

## प्रकरण १९ वां.

### कीतावत व मामावली के गोसलावत देवडा.

सिरोही राजकुल वंशवृक्ष में नं. ४ वाले महाराव लूंभा के पुत्र दुदा से, चौथी पुश्तपर 'कीर्तिपाल' हुआ, जिससे 'कीतावत,' और दूसरा पुत्र 'चाहड' के पुत्र 'गोसल' से 'गोसलावत' कहलाये गये, गोसल की ओलाद वाले को, मामावली की जागीर मिलनेसे, वे 'मामावला देवडा' भी कहे जाते हैं.

? वंशवृक्ष कीतावत देवडा पामेरा में (राजपूत दावे.)

- १ दुदा ( राजकुल सिरोही देवडा चौहान वंशवृक्ष में नं. ५/द वाला )
  - २ मूलसिंह
    - ३ मांडण
      - ४ कीर्तीपाल
        - ५ लालसिंह ( सणदरा इ. जोधपुर में )
          - ७ सूरताण ( टोकरा )
            - ८ रणधीर
              - ९ भगवान
                - सुमाण ×
                - १० कहानसिंह
                  - रामसिंह ×
                  - ११ श्यामसिंह
                    - १२ मालदेव × ( नाणोवाडी से टोकरा वालसे राज )
                  - ११/द अणंदसिंह
                    - हटेसिंह ×
                    - १२/द मूलसिंह ( पामेरा ) राजपूत दावे
                      - १३ शेरसिंह
                        - अनाडसिंह ×
                        - १४ बखतसिंह
                          - १५ गुमानसिंह
                          - १५/द चमनसिंह
                      - रूपसिंह ×
                      - सुमाण ×
                      - १३/द गलसिंह
                        - १४/द देवीसिंह
                          - १५/द रतनसिंह
                          - १५/द जगतसिंह
                        - १४/द अजीतसिंह
                        - १४/द बखतसिंह
                    - राजसिंह ×
                    - साहेबखान ×
                  - बखतसिंह ×
              - दयालदास ×
          - पसायण ×
          - कांधल ×
        - शंकरसिंह ×
        - ५/द दुदा
          - ६ नगसिंह
        - भवानसिंह ×
        - भीमसिंह ×
        - ५/द देवकरण (बीजापुर इ. जोधपुर)
        - ५/द सांगा ( लुणावा इ. मेवाड में )

नोट—नं. १ दूदा के तरफ रोहीडा परगने के धनारी आदि गांवों की जागीर थी. नं. ४ कीर्तिपाल ने वि. सं. १४३० में, धनारी गांव के पास 'जालोकरा' नामक गांव

(जो इस समय वैरान खेडा है. ) रावल ब्राह्मण को दिया था, वैसा रावलों के भाट की वही से पाया गया है, (ईस गांव में पुरोहित नारायणदास नामका मुसाहिब जो महाराव शिवसिंह के समय में था, और जिसने सिरोही रियासत की अच्छी सेवा बजाई थी, वह रहता था. )

नं. ५ लालसिंह को सणदरा मिला, जिससे उसकी ओलाद वाले वहां गये, बाद में वह गांव रियासत जोधपुर के तरफ जानेसे, उसकी ओलाद वाले 'भोमिये' कहलाये, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिया गया है.

नं. ५/१ दूदा को परगने पामेरा का गांव टोकरा मिला था, मगर नं. १२ मालदेव जो पाटवी था, वह नाओलाद हुआ, और टोकरा गांव वैरान होगया, जिससे खालसा राज हुआ, बाद में नं. १२/१ भूतसिंह को, रियासत से पामेरा गांव में अरहट दिये गये, जिसकी ओलाद वाले, पामेरा गांव में राजपूत दावे रहते हैं.

नं. ५/२ देवकरण को कांकेदरा मिला था, मगर बाद में इसकी ओलाद में, नं. ७ देवीसिंह उदयसिंहोत, अपने मामा राणावत दोलतसिंह विजापुर इलाके जोधपुर वाले के पास चला गया, जिससे उसकी ओलाद वाले विजापुर में रहे, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिया गया है.

नं. ५/३ सांगा की ओलाद वाले मेवाड में लुधाडा गांव में चले गये, जो वहांपर विद्यमान है.

---

## ३ वंशवृक्ष विजापुर इलाके जोधपुर के कीतावत देवडा.

वंशवृक्ष नं. १ के कीतावतों में नं. १ देवकरण से क्रमशः २ कर्मसिंह, ३ हीरसिंह, ४ लालसिंह, ५ ईश्वरदास, ६ जसवन्तसिंह व ७ देवीसिंह हुए. देवीसिंह वि. सं. १७९० में विजापुर चला गया, जहां पर उससे क्रमशः ८ गोर्धनसिंह, ९ दयालदास व १० नाथुसिंह हुए. जिनका परिवार

## ४ वंशवृक्ष मामावली परगने पामेरा के गोसलावत. ( छोटभाई. )

सिरोही के महाराव लूंभा का पुत्र चाहड की ओलाद वाले के तरफ, डोडुआ गांव की जागीर थी, बाद में डोडुआ छूट गया, जिससे नं. ६ पीथसिंह मामावली गांव में आया. सिरोही रियासत के पुराने दफतर से मालूम हुआ है कि, नीचे के वंशवृक्ष में नं. ७/२ गजेसिंह, पीथसिंह का तीसरा पुत्र था, तब भी उसकी ओलाद वाले, मामावली गांव की जागीर के पाटवी थे, वि. सं. १८५६ में (महाराव वैरीसाल के समय में) दूसरी पांती के वंशवृक्ष का नं. ४/१ वाला मुकुन्दसिंह पाटवी था, और उसकी ओलाद वाले के नाम रियासत

से पाटवी का हुकमनामा होता था, दूसरे सब छोटभाई गिनेजाते थे, लेकिन सन १९२३ ई. के मई महीने में जो नया ठहराव हुआ है, उससे यह जागीर में दो हुकमनामा पांती कायम हुई है.

५ वंशवृक्ष मामावली परगने पामेरा के गोसलावत पांती नं. १

नोट—मामावली पांती नं. १ का मौजूदा पाटवी नं. ६ शिवनाथसिंह है. इस जागीर में राजहक आठआना नकद लगान के कानून मुआफिक सालाना रु.१२२) लेनेका ठहराव नं. ६७६ ता. ८ मई सन १९२३ ई. से तय हुआ है.

६ वंशवृक्ष मामावली परगने पामेरा के गोसलावत पांती नं. २

नोट—मामावली पांती नं. २ का मौजूदा पाटवी नं. ८ प्रतापसिंह है. इस जागीर में राज्यहक आठआना नकद लगान के कानून मुआफिक सालाना रु. १९८) लेनेका ठहराव नं. ६७५ ता. ८ मई सन १९२३ ई. से तय हुआ है.

## प्रकरण २० वां.

---

### वडगांमा, व वागडिया देवडा.

सिरोही राज्य स्थापन करने वाले विजलराय के पांच पुत्रों में, नं. ४/१ लूणकरण, (देखो राजकुल वंशवृक्ष में नं. ४/१ वाला ) मंढार के मुगल के साथ युद्ध करने में काम आया था, जिससे मंढार उसके पुत्र तेजसिंह को दिया गया था, बाद वि. सं. १३६० में आबु पहाड देवडा चौहानों ने कब्जे किया, उस समय तेजसिंह ने, दलपत परमार (जो आबु के मालिक था.) को मारा, इसलिये वि. सं. १३६७ में जब चंद्रावती में महाराव लूंभा ने राज्यस्थान किया, तब आबु भी तेजसिंह को दिया गया. तेजसिंह के समय में आबु पहाड पर जो जो शिलालेख लिखे गये है, उनमें उसका नाम राजा के तौरपर लिखा गया है, जिससे इतिहास वेत्ताओं की यह राय है कि, तेजसिंह महाराव लूंभा का वडा पुत्र था, इस विषय में इस पुस्तक के पहिला विभाग के प्रकरण २४ वां में सविस्तर अहवाल लिखा जा चूका है. लूणकरण के दूसरे पुत्र तिहणुक को वांकडिया वडगांम मिला था, जिसकी ओलाद वर्तमान समय में वडगांम में मौजूद है, वडगांम के नामसे तिहणुक की ओलाद वाले ' वडगांमा देवडा ' कहलाये गये है.

तिहणुक का वडा पुत्र देवीसिंह वडगांम रहा, और दूसरा पुत्र 'रावलसिंह' को धाका, धानेरा व सुराव आदि गांवों की जागीर मिली, वे गांव धानेरा पट्टी में ' वागड ' नाम के प्रदेश के नामसे मशहूर होनेसे, रावलसिंह की ओलाद वाले 'वागडिया देवडा' कहलाते है.

वडगांमा व वागडिया देवडों को, रियासत सिरोही से जागीरें मिली है, और वि. सं. १६३१ ( महाराव सूरताणसिंह ) तक, वे सिरोही रियासत के तरफ थे, लेकिन जब कि लखावत कल्याणसिह ने, सिरोही की गद्दी सिसोदियों की सहायता से दबा ली, तब जालोर के मलिकखान को अपनी सहायता करने के बदले में, महाराव सूरताणसिंह ने चार परगने दिये, उसमें एक परगना वडगांम भी था, जिससे वडगांमा देवडों का ताल्लुक जालोर के खान से हुआ. जब की खान के हाथ से जालोर छूट गया, तब वडगांमा देवडों का ताल्लुक पुनः सिरोही के साथ हो गया, लेकिन वे लोग स्वतंत्र तौरपर अपना वर्ताव करने लगे, जिससे वि. सं. १७८७ में पुनः जालोर के राठौरों के तरफ गये. वर्तमान समय में वडगांमा देवडों का सिरोही रियासत में सिर्फ ' आकुना ' नामका गांव है, जो गांव महाराव सूरताणसिंह ने, चांपराज नामका वडगांमा देवडा ने दताणी की लडाई में सेवा बजाने से, वि. सं. १६४० में इनायत किया था. चांपराज की ओलाद वाले आकुना गांव में मौजूद है, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिया गया हे.

१ वंशवृक्ष वडगांमा देवडा.

## उपर्युक्त वंशवृक्ष का संक्षिप्त इतिहास.

नं. १ लूणकरण वहादुर राजवी था. इसने अपने पिता विजलराय के साथ वडगांम व मंढार के युद्ध में अच्छी वीरता वताई थी, जिससे इसके पुत्रों को महाराव लूंभा ने, मंढार व वडगांम पट्टे की जागीरें दी थी.

नं. २ तेजसिंह का नाम आबु पहाड पर वि. सं. १३७८–१३८७ व १३९३ के शिलालेखों में मिलता है, और वह राजा था वैसा माना गया है. वडुआ की पुस्तक में लिखा है कि, तेजसिंह को अवल मंढार परगना, व साँचौर पट्टी के रेवाडा व पाल नामका पट्टा, ( जिसमें १७ गांव है. ) जागीर में मिला था. इसने झामटा, ज्यातुली व तेजलपुर नामके गांव, वशिष्ठजी के मन्दिर को चढाने का शिलालेख में उल्लेख किया गया है.

नं. २/१ तिहणुक को वडगांम परगने के २६ गांव व धानेरा परगना मिला था. इसने वडगांम से वडुआ को सीख दी थी. इसकी ओलाद वाले 'वडगांमा देवडा' कहलाये. इसकी राणी चावडीजी 'जीवांदे' चावडा कांधल के पुत्र भाणसिंह की पुत्री थी.

नं. ३ कान्हडदेव का नाम आबु पहाड पर वि. सं. १३९४ व १४०० के शिलालेखों में मिलता है. वर्तमान समय में आबु पर जो वशिष्टजी का मन्दिर है, वह इसके समय में वना था. इसकी मूर्ति अचलेश्वरजी के मन्दिर के सभामंडप में विद्यमान है, और इसने वीरवाडा गांव वशिष्टजी के मन्दिर को भेट किया था, ऐसा शिलालेख में उल्लेख हुआ है. इसको भी राजा होना माना गया है.

नं. ३/१ रामसिंह के तरफ वडगांम परगना व सूणतरा परगने की जागीर रही, और उसका भाई नं. ३/२ रावलसिंह को वागड का परगना मिला, जिसकी ओलाद वाले वाद में 'वागडिये देवडे' कहलाने लगे.

नं. ४ सामन्तसिंह अपने पिता कान्हडदेव के पिछे गद्दी पर आये. इसने लूणोल, ( लुहूणी ) छापोल ( छापुली ), व कीरणथला (इस नामका कोई गांव सिरोही रियासत में नही है.) गांव वशिष्टजी के मन्दिर को भेट किये, ऐसा सि. रा. ई. के कर्ता ने अपनी पुस्तक में लिखा है. वडुआ की पुस्तक में इसका नाम भी नहीं है.

नं. $\frac{४}{१}$ देवीसिंह के तरफ वडगांम, झांखडी, दहीपुरा आदि गांवों की जागीर रही, जिसकी ओलाद में वडगांम के मौजूदा ठाकुर है. देवीसिंह के बाद की ख्यात जिस वही में लिखी गई थी, वह वडुआ के हाथसे चली गई, और वडगांमा देवडों ने अपना अहवाल दूसरे +भाटों से लिखवाना शुरु किया, वैसा कहा जाता है. इस समय में जोधपुर रियासत में वडगांमा देवडों की जागीरें, १ वडगांव, २ जोडवा, ३ राणीवाडा मोटा, ४ राणीवाडा छोटा, ५ झांखडी, ६ धामसेण, ७ रतनसिंह, ८ डुंगरी आदि के पट्टे है. और वागडोया देवडों की जागीरें पालणपुर रियासत में है.

नं. $\frac{४}{२}$ भोजराज के तरफ तेजाव गांव की जागीर थी, इसने व इसके पुत्रों ने दताणी की लडाई में अच्छी सेवा बजाने से, महाराव सूरताणसिंह ने 'आकुना' गांव बक्षा, बाद में इसकी ओलाद वाले, तेजाव छोडकर आकुना में आबाद हुए है, जो वर्तमान समय में आकुना में विद्यमान है.

नं. $\frac{४}{३}$ शंकरसिंह के तरफ कोरां, दापां, झुझाणी, व कावीतरां आदि गांवों की जागीर रही.

नं. $\frac{४}{४}$ अजेतसिंह के तरफ सुणतरा पट्टा के गांव धनाल, सुडा, राणीवाडा व रतनपुरा आदि जागीर में रहे, जिसको 'वल' सिरोही में आती थी, लेकिन वि. सं. १८४६ से पालणपुर के तरफ चली गई. ( लालजीमल की वही से )

नोट—इस पुस्तक के लेखक ने वडगांम ठाकुर को खुद निंबज मुकाम अपनी ख्यात भेजने को रुबरु में कहा था, लेकिन न आनेसे जोधपुर के वडगांमा देवडों के वास्ते ज्यादह नहीं लिखा गया है.

२ वंशवृक्ष आकुना परगने मगरा के वडगांमा देवडा पांती नं. १

१ भोजराज ( वंशवृक्ष नं. १ वडगांमा देवडा में नं. $\frac{४}{२}$ वाला )
- २ चांपराज (ओ. ग्रां. आकुनां पांती नं. १)
  - ३ तेजपाल
    - ४ राजसिंह ( देखो पृष्ट २१७ पर )
  - ३ रूपसिंह ×
- भीमसिंह ×
- २ कर्मसिंह ( पांती नं. २ )

+ इस विषय में वडुआ लछमनसिंह का यह कहना हुआ था कि, वडगांमा देवडे हमारे यजमान है, और हमको वंदाते थे, करीब एकसौ वर्ष पर वडगांम मेरा वडाऊआ गया था, तब हमारी वडगांमा देवडों की पुस्तक किसीने चुराली, और बाद में वडगांमा देवडों के नाम लिखने का बंध हुआ. आकुना के वडगांमा देवडों की वंशावली हमने बडी मुश्केली से खडी की, और उनके नाम लिखे है.

नोट—वडगांव के ठाकुर शिवदानसिंह ने खेमत पर चढाई करके, वहां के ठाकरला कोली अजवसिंह को मारा था, उस विषय में कवि ने कहा है कि—

"अपछरपूछे आय कठो अजवा मायुं कठे, धड रयो रण मांय शिर ले गयो शिवदानीयो."

**नोट—इस पांती का मौजूदा पाटवी नं. ११ सरदारसिंह है, जिसको शिवसिंह नामका एक पुत्र है. इस पांती की जागीर में राज्यहक आठआनी नकद लगान के कानून मुआफिक सालाना रू. ३३८) लेनेका ठहराव नं. ७५४ ता. २९ मई सन १९२३ ई. से तय हुआ है.**

---

### ३ वंशवृक्ष आकुना परगने मगरा के वडगांमा देवडा पांती नं. २

१ कर्मसिंह ( वंशवृक्ष नं. २ आकुना पांती नं. १ में नं. २/१ वाला नं. १ भोजराज का पुत्र ) ओ. ग्रां. आकुना पांती नं २

२ रूपसिंह

नगसिंह ×  वनेसिंह ×  ३ अदरसिंह ( देखो पृष्ट २१८ पर )

**नोट—आकुना पांती नं. २ का मौजूदा पाटवी भूरसिंह है, इस जागीर में राज्यहक आठआना नकद लगान के कानून मुआफिक सालाना रू २४९) लेनेका ठहराव नं. ७५५ ता. २९ मई सन १९२३ ई. से तय हुआ है.**

---

नोट—आकुना गांव के वंशवृक्ष में जो जो नाओलाद गुजर गये, वे सब इसमें नहीं आये है, क्योंकि सिरोही के बडुए ने अपने पोथड़े चले जानेसे, मौजूदा वडगांमा देवडों का वंशवृक्ष जबानी दरियाफ्त करके लिखा था. इस विषय में सिरोही रियासत के दफतर से तशदिक करते नीचे के नामों का पत्ता बडुआ से नहीं चला, न आकुना के देवडों से उसका खुलासा मिला. बल्कि बडुआ के पुस्तक में इस वंशवृक्ष में दर्ज हुए बहुतसे नाम नहीं थे, जो रियासत के दफतर से दर्ज किये है.

१ इसगांव में वि. सं. १९०४ में शिवसिंह नामका पुरुष था, वह नाओलाद हुआ जिससे उसके गोद रत्नसिंह गया, जिसका हुकमनामा रु. ५१) नजराना लेकर रियासत ने कर दिया, लेकिन शिवसिंह किसकी ओलाद में था, वह पत्ता नहीं चला.

२ इसगांव में देवडा कलसिंह नामक था, जो नाओलाद हुआ था, जिससे उसकी पांती नं. १० सूरताण ( पांती नं. १ वाले ) को वि. सं. १९३२ में रियासत ने रु. २९) नजराना लेकर बक्षी, लेकिन कलसिंह किसकी ओलाद में था, उसका पत्ता नहीं चला है.

# प्रकरण २१ वाँ.

---

## वोडा चौहान ( सियाणा ई. जोधपुर )

सिरोही के राजकुल वंशवृक्ष में नं. २/१ बोडसिंह उर्फ वोडा के नाम से 'वोडा चौहान' कहलाये गये. वोडा चौहानों को जागीरें रियासत सिरोही से व जालोर के सोनगरे चौहानों के समय में जालोर राज्यस्थान से दी हुई है, मूतानेणसी की ख्यात में लिखा है कि, जालोर के राव कीर्तिपाल के पुत्र, भाखरसिंह का पुत्र वोडा नामका था, परन्तु वडुआ, राणीमगा व कुलगर की वही से पाया गया है कि, जालोर के राव माणीजी उर्फ मानसिंह का दूसरा पुत्र 'वोडा' था.

वोडा चौहानों में पाटवी ठिकाना 'सियाणा' है, जो वि. सं. १६३१ तक रियासत सिरोही में था, और वाद में महाराव सूरताणसिंह ने जालोर के मलिकखान को चार परगने दिये, जिसमें यह परगना भी जालोर तरफ गया. वि. सं. १७२० में जब कि मूता नेणसी ने वोडा चौहानों की ख्यात लिखी, तव सियाणा पट्टा के वोडा चौहानों के तरफ १ सियाणा, २ चांदण, ३ भेंटाल, ४ मेडो, ५ वाहरलोवास, ६ माहेलोवास, ७ कुंड, ८ दहीगाम, ९ नागणी, १० देवदो, ११ उडवाडो, १२ कणवद आदि गांव थे, व वोडा माना नर्मदोत के तरफ जालोर से मिले हुए, वापडोत पट्टे के पांच गांव, व दहियावटी में सात गांव ( १ सींहराणो, २ खारी, ३ सांधाणो, ४ देवसीवास, ५ आलवाडो, ६ आलाराण आदि ) थे, जहांपर वोडा माना के भाइवन्धु रहते थे, जो करीव २०० राजपूत थे, और वक्त जरुरत ४० घोडेसवार से काम देते थे, इसके सिवाय गांव भांडे में भी ठाकरसिंह व सूरा नामके वोडे चौहान विद्यमान थे. सिरोही रियासत में 'धांधपुर' नामका गांव वोडा चौहान को आवाद करने की शर्त से दिया गया है, उसके सिवाय बोडा चौहानों की जागीर नहीं है.

मूतानेणसी की ख्यात से वोडा चौहानों की वंशावली, जालोर के सोनगरा कीर्तिपाल से क्रमशः २ समरसिंह, ३ भाखरसिंह, ४ वोडा, ४ लक्ष्मण, ५ महिपालदेव, ६ हांजा, ७ सांवत, ८ सिखरा, ९ नवधण, १० करमसी, ११ वीजा, १२ वाघा, १३ नारायणदास, व १४ कल्याणदास तक लिखी गई हैं, वि. सं. १७२० में कल्याणदास सियाणे में विद्यमान था.

वोडा चौहानों के +वडुए की पुस्तक मुआफिक राव माणीजी से निम्न वंशवृक्ष सियाणे के वोडा चौहानों का होता है.

---

+ देवडा चौहान व बोडा चौहान का बडुआ अलग अलग है, इसके लिये बडुआ लछमनसिंह का यह कहना हुआ था कि, हम लोगों में यजमान बंटे जाते है, तब जो यजमान हमारे भाईओं को सुपुर्द होते है उनकी वही उसको दी जाती है.

## वंशवृक्ष सियाणा इलाके जोधपुर के वोडा चौहान.

- १ वोडसिंह उर्फ वोडा ( सिरोही राजकुल वंशवृक्ष में नं. २/१ वाला. )
- २ वलवंत उर्फ वलु ( नेणसी की ख्यात में इसका नाम ' लक्ष्मण ' लिखा है. )
- ३ विकल
- ४ महिपाल ( नेणसी की ख्यात में इसके बाद हांजा दर्ज हुआ है. )
- ५ सामन्तसिंह
- ६ सखरा
  - ७ नौधण
    - ८ कर्मसिंह
      - ९ वजेसिंह
        - १० वाघसिंह
          - ११ नारायणसिंह
            - १२ कल्याणसिंह
              - १३ हरिसिंह
                - १४ अजबसिंह
                  - १५ जयसिंह
                    - १६ अभयसिंह
                      - १७ सुजाणसिंह
                        - १८ जैतसिंह ×
                          - (गोद आया) १९ केशरीसिंह ×
                            - (गोद आया) २० शक्तिदान
                              - २१ मेघसिंह ×
                                - गोद आया २२ हम्मतसिंह (मौजूदा पाटवी)
                      - १७/द लक्ष्मण
                        - १८/द गुलाबसिंह
                          - शक्तिदान (गोद गया)
                          - १९/द गुमानसिंह
                            - २०/द वाघसिंह
                          - १९/ह समेलसिंह
                            - २०/ह राअतसिंह
                          - १९/ड हीरसिंह
                            - हवतसिंह ( गोद गया )
                        - केशरीसिंह (गोद गया)
                        - नाथुसिंह ×
                        - खुमाणसिंह ×
                      - तेजसिंह ×
                  - १५/द भीमसिंह ( भीमावत वोडा कहलाया ) जो सियाणा में है )
                - १३/द मनोहरदास ( इसकी औलाद आहवडा गांव में है )
            - १२/द केसुरसिंह ( इसकी औलाद नागणी व माहेलावास नाम के गांवों में है )
      - ९/द अखेराज (इसकी औलाद वानणा व काणदर गांव में है)
      - ९/द खेतसिंह ( इसकी औलाद भेटाला गांव में है.)
  - ७/द रामसिंह

## उपर्युक्त वंशवृक्ष का संक्षिप्त इतिहास.

नं. १ वोडसिंह को जब कि देवडा चौहानों का राज्य कायम नहीं हुआ था, तब जालोर राज्यस्थान से 'वापडोत' व दहीयावटी में जागीर मिली थी, और यह वहां रहते थे.

नं. ३ विकल को 'काछेलगढ' की जागीर चंद्रावती राज्यस्थान से दी गई थी, परन्तु इसने महाराव रडमल के समय में सोलंकीयों की सहायता से बंड उठाया, जिससे काछेल गढ उससे ले लिया गया.

नं. ४ महिपाल को महाराव रडमल ने सियाणा पट्टा की जागीर, तेरह गांवों से दी.

नं. ५ सामन्तसिंह वि. सं. १४१० में था. बोडा चौहानों के बडुआ की पुस्तक में लिखा है कि, इसने गेहलोत राजपूतों से युद्ध करके, बारह गांव लिये, और 'बारलावास' नामका गांव बसाया.

नं. ७ नौंधण, जोधपुर पर घेरा डाला गया तब उस युद्ध में काम आया. ( यह घेरा राठौर राव मालदेव के समय में मुगलों ने डाला था. )

नं. ८ कर्मसिंह जालोर में काम आया, यह बडा वीर पुरुष था. वीरता के कारण यह 'मामा खेजडा' कहलाया, और उसके स्थान की पूजा होती है.

नं. ९ वजेसिंह के समय में वि.सं. १६३१ में सियाणा परगना, महाराव सूरताणसिंह ने जालोर के खान मलिकखान को सुपुर्द किया, तबसे बोडा चौहान जालोर की मातहती में गये.

नं. $\frac{९}{१}$ अखेराज को चानणा व काणदर गांव मिला, जिसकी ओलाद वाले वहांपर रहने लगे.

नं. $\frac{९}{२}$ खेतसिंह को 'भेटाला' गांव की जागीर मिली.

नं. ११ नारायणसिंह की वहिन का विवाह राठौर राव सूरसिंह के साथ हुआ था. जब कि अकबर बादशाह ने जालोर गढ, राठौर कुमार गजेसिंह को बक्षा तब नारायणसिंह ने गजेसिंह की सहायता करके, विहारी पठाणों से जालोरगढ गजेसिंह को सुपुर्द कराया, इस सहायता के एवज में इसको वाकरा, भागरा व भदारा आदि गांव मिले थे. यह वि. सं. १६९० तक विद्यमान था.

नं. १२ कल्याणसिंह के समय में वि. सं. १६९९ में जालोरगढ राठौर महेशदास दलपतसिंहोत को बादशाह ने बक्षा, और चार वर्ष बाद ( वि. सं. १७०३ में जालोरगढ राठौर रत्नसिंह महेशदासोत के तरफ आया.) राठौर रत्नसिंह ने कल्याणदास को कहलाया कि, मैं शाही सेवा में दूर के प्रदेश में जानेवाला हुं, सो तुम्ह जालोर में आकर ठहरो, जिस पर कल्याणदास कम आदमी लेकर उसके पास गया, जिससे राठौर रत्नसिंह ने नाखुश होकर अपने हाथ से बरछी मार कर कल्याणदास को मार डाला, और उस समय सें सियाणा परगना जो बोडा चौहानों की स्वतंत्र जागीर का था. उसमें जालोर के राठौरों का दखल होकर

यह 'भोमिया' के नांई होगये, यानी उस जागीर पर राजहक लागु हुआ, और राठौरों ने अपने खानदान के दूसरे जागीरदार को अपनी तरफ से कायम करना शुरु किया.

नं. $\frac{१२}{१}$ केसुरसिह की ओलाद नागणी व माहेलावास नामके गांवों में मौजूद है.

नं. १३ हरिसिंह वि. सं. १७३५ में ठाकुर हुआ, उसका भाई नं. $\frac{१३}{१}$ मनोहरदास की ओलाद आडवडा गांव में है.

नं. १६ अभयसिह ने राठौर मानसिह जो जालोर में था, उसकी अच्छी सेवा बजाई थी, और वि. सं. १८५६ में भोमिया की सनद पाई.

नं. १७ सुजाणसिंह वि. सं. १८६७ में जब कि, जोधपुर की फौज सिरोही पर चढाई लेकर आई, तब जोधपुर की फौज में शरिक था. यह वि. सं. १८७० में गुजरा.

नं. १८ जेतसिंह नाओलाद गुजर जानेसे, उसका चचेरा भाई केशरीसिंह वि. सं. १८९१ में गोद आया, और वह भी नाओलाद गुजरने से, नं. $\frac{१८}{१}$ गुलाबसिह का पुत्र शक्तिदान सियाणे के भोमिये का वि. सं. १८९६ में पाटवी हुआ.

नं. २१ मेघसिंह नाओलाद गुजरने से, नं. $\frac{१९}{३}$ हरिसिंह का पुत्र हबतसिंह गोद आया जो मौजूदा पाटवी है.

नोट—सियाणा के बोडा चौहान सियाणा पट्टे के भोमिये कहलाते है, और जागीरदार के तौरपर राठौर राजपूत हैं. जागीरदार को सिर्फ राजहक की आमदनी मिलती है. यदि जागीदार की जागीर नाओलादी या दूसरे कारण से खालसे होसकी है और तबादला भी होता है, परन्तु भोमिया की जागीर के वास्ते वैसा नहीं होता है, क्योंकि बमुकाबले जागीरदार भोमिया का हक हकूक ज्यादह मजबूत है, वजह यह है कि जागीर मौजूदा रियासत से दी गई है, लेकिन भोमिया को भोम परंपरा से (मौजूदा राज्यस्थान कायम होने के पहिले से ) कब्जे में चली आ रही है.

# प्रकरण २२ वां

## वालोतर चौहान. ( डोडीयाली ई. जोधपुर )

राजकुल सिरोही के वंशवृक्ष में ( देखो पृष्ट २ पर ) नं. $\frac{3}{2}$ वालसिंह ( राव माणोजी का तीसरा पुत्र ) के वंशज 'वालोतर' कहलाये. वालसिंह के तरफ वि. सं. १३४० में जालोर से मिली हुई 'गुडा' पट्टे की जागीर थी, लेकिन महाराव लूंभा ने चंद्रावती में राजस्थान कायम करने वाद वालसिंह का पुत्र विशलदेव चंद्रावती आया जहां से उसको वि. सं. १३७९ में 'डोडीयाली' पट्टे की जागीर ८४ गांवों के साथ दी गई. वि. सं. १६३१ में डोडीयाली के वालोतर जालोर के विहारीखान के तहत में हुए, लेकिन विहारी के हाथ से जालोर जाने वाद इनका ताल्लुक पुनः सिरोही के साथ हो गया, परन्तु वडगांमा देवडों के मुआफिक वि. सं. १७८७ में पुनः जालोर के राठौर की तरफ यह पट्टा भी गया.

डोडीयाली व आलावा आदि गांवों में मीणे भील ज्यादह होने के कारण से वालोतर चौहान वहुत वलवान रहने पाये वल्कि उन्हों ने अपना ताल्लुक सिरोही से छूट जाने पर भी राठौरों को खिराज नहीं दी और उनकी चाकरी करना भी स्वीकार नहीं किया, जिससे वार २ इन लोगों पर राठौरों का आक्रमण होता रहा, इस कारण से इनके कइएक गांव राठौरों ने दवा लिये और वर्तमान समय में वालोतर चौहानों के तरफ +करीव २० गांव रहने पाये है, जिस में डोडीयाली गांव मुख्य है जिसके पाटवी को 'रावजी' के पद से लिखावट होती है. इस ठिकाने पर जोधपुर रियासत की रेख चाकरी कदीम से नहीं है सिर्फ फौजवल के नामसे कुछ रकम ली जाती है.

यदि महाराव सूरताणसिंह के समय में 'वांकडिया वडगांव, सियाणा, लोहीयाणा, व डोडियाली' ये च्यारों परगने जालोर के खान को दिये गये थे और राठौरों के पास जालोर आने वाद वे परगने और उनके सिवाय रामसिण, विशलपुर और दूसरी कइएक सिरोही के भाईयातों की जागीरें जोधपुर रियासत के तरफ जाने पाई थी, लेकिन उन जागीर के सरदारों का कितनाक ताल्लुक ( १ गद्दी नशिनी के समय पगडी बंधवाना, २ शादी-गमी में लौकिक व्हेवार रखना, ३ फौज-फांटे के कामों में सिरोही में हाजिर आना वगैरह ) सिरोही रियासत के साथ कायम रहा है, वल्कि जोधपुर के महाराजा मानसिंह का सिरोही रियासत के साथ विरोध होने से उसने वि. सं. १८६० से १८८२ तक में कई दफे सिरोही रियासत पर फौज भेजी, जिस में विशलपुर आदि गांवों के

---

\+ जोधपुर रियासत में वि. सं. १८९६ में वहांके सरदारों के तरफ् कितने गांव व कितनी आमदनी की जागीरें है, उसकी फेहरिस्त बनी है जिसमें डोडीयाळी के वाळोतरो के पास. १९॥ गांव व. १८६२९) की आमदनी होना अंकित है.

लखावत जोधपुर के मातहत होने के कारण शरीक थे, मगर डोडीयाली के राव उस ※फौज में शरीक नहीं हुए. सिरोही राज्य के पुराने दफतर से पाया जाता है कि, ÷वि. सं. १९२९ तक डोडीयाली के रावजी का ताल्लुक जैसा का वैसा बना रहा, परन्तु वि. सं. १९३६ में जब कि सिरोही रियासत की फौज झाडोली के वजावतों पर भेजी गइ तब ×जोधपुर रियासत के और सरदारों ( जिनका ताल्लुक अरसा से चला आ रहा है. ) के मुआफिक डोडीयाली के बालोतर उनमें शरीक नहीं रहे, ( कहा जाता है कि उस समय में डोडीयाली में जो रावजी विद्यमान था वह खुद मीणे भीलों को पनाह देता था. ) जो कि डोडीयाली के रावजी का कुरब, ताजीम आदि दर्जा, सियाणे के ठाकुर के बराबर गिना जाता है, लेकिन उनके तरफ से सियाणे के ठाकुर के मुआफिक बरताव नहीं रहने के कारण, सियाणा के ठाकुर के साथ शादी–गमी में व पाट बैठने के समय में जो रसमें सिरोही रियासत के तरफ से अदा होती हैं, वह डोडीयाली ठिकाने के साथ कुछ दिनों से मुलतवी रहने पाई हैं.

१ वंशवृक्ष बालोतर चौहान डोडीयाली रियासत जोधपुर.

※ जोधपुर रियासत से सिरोही पर आई हुई फौज में डोडीयाली के रावजी शरीक नहीं थे लेकिन 'कुवाला' गांव के बालोतर तेजसिंह वि. सं. १८६१ में व 'पावटा' गांव के बालोतर रामसिंह लालसिंहोत वि. सं. १८८? में शरीक थे बल्कि 'पसाणवा' गांव का बालोतर भूपतसिंह जोरावरसिंहोत महाराजा मानसिंह की सहायता में सिरोही में काम आया था.

÷ वि. सं. १९२९ में रांवाडा ठाकुर शार्दूलसिंह की पंचाती में डोडीयाली के रावजी भी शामिल थे, बल्कि रांवाडा ठाकुर को अजमेर की जेल से रिहा कराने में पाडीव, कालंद्री व सियाणे के सरदारों के साथ यह भी उनके जामीन हुए थे.

× वि. सं. १९३६ में सिरोही की फौज झाडोली के वजावतों को सजा देने के वास्ते गई उस में सिरोही से ताल्लुक रखने वाले जोधपुर रियासत के सरदारों में लोहीयाणा के दियोल राणा, व वेडा के राणावतों की तरफ से उनके प्रधान ठिकानों की जमियत के साथ आये थे, और सियाणा ठाकुर, रामसीण ठाकुर, वांकडीया वडगांम के ठाकुर, वीसलपुर, वांकली व कोरटा के लखावत ठाकुर और रायपरीया आदि गांवों के देवडे खुद अपनी २ जमीयत लेकर शरीक हुए थे, परन्तु डोडीयाली के बालोतर उनमें नहीं थे, पाया जाता है कि उसी समय से इनका ताल्लुक सिरोही से कम हुआ है.

## मौजूदा रावजी साहब–डोडीयाली रियासत जोधपुर.

रावजी साहब जुजारसिंह ठिकाना डोडीयाली.

[ विभाग दूसरा पृष्ठ २३१–अ. नं. २६ ]

The Luhana Mitra Steam P. Press, Baroda

७ पाता ( वलू वंशवृक्ष वालोतर चौहान ढोबीयाली रियासत जोधपुर. )
८ रामदास
सूजा ×
सातल ×
९ शार्दूलसिंह
वजेसिंह ×
९ दलसिंह ( सरली )
१० गांगा
१० रायमल ( सेराणा )
११ पत्ताण ( ढोबीयाली )
११ पत्ता ( अगवरी)
अमरसिंह ×
राजसिंह ×
वरसिंह ×
१२ देवीदास
१२ नारायणदास ( मादडी )
१२ शिवसिंह ( मोरू )
१२ दलसिंह ( भेंसवाडा )
पीथसिंह ×
१३ मयलसिंह
१३ रामसिंह × आलावा (पीछेसे नाआलोद )
१३ अखेराज आलावा
१३ दयालदास ×
अर्जुनसिंह ×
१४ प्रतापसिंह
१४ करणसिंह (सेंदरिया)
१४ माघसिंह (वेदाणा)
१४ प्रेमसिंह (पां. नं. १)
१४ नारखान (पां. नं. २)
१४ रत्नसिंह ( पावटा )
१५ गजेसिंह (पां. नं. १)
१५ वजेसिंह (पां. नं. २)
१५ हरीसिंह
१५ इश्वरदास सगालिया
१५ श्यामसिंह ×
१५ सुन्दरसिंह
(यह दोनों मालपुरा)
१६ रूपसिंह
जगतसिंह ×
१६ जुझारसिंह (पत्ताणवा)
१६ भावसिंह
१६ मोजसिंह
१७ खुसालसिंह
चतरसिंह (गोद गया)
मानसिंह ( गोद गया )
उदयसिंह ×
१८ चतरसिंह × गोद आया
गोद आया
१९ मानसिंह
बिहारीदास ×
२० जगतसिंह × गोद आया
लखधीर ( गोद गया )
२१ लखधीर
२२ वेरीसाल
माधुसिंह ×
२३ सरदारसिंह
२३ खुसालसिंह ( मालपुरा पांती नं. १ )
२४ शेरसिंह
२४ सतीदान
२४ जोरसिंह
जामतसिंह ×
२५ किशोरसिंह × गोद आया
जुझारसिंह (गोद गया)
२५ भूरसिंह
रायतसिंह ×
२५ रूघनाथसिंह
२५ नाथुसिंह
२५ रायतसिंह
२६ जुझारसिंह ( मौजूदा रावली )

## उपर्युक्त वंशवृक्ष का संक्षिप्त इतिहास.

नं. १ वालसिंह उर्फ वाला को जालोर राजस्थान से 'गुडा' पट्टे की जागीर मिली थी, इसकी राणी वारडजी मयाकुंवर वारड परमार जसवन्तसिंह की पुत्री जालोर में अपने पति के पीछे सती हुई. इसी की ओलाद वाले 'वालोतर चौहान' कहलाये गये.

नं. २ वीसलदेव के तरफ गुडा पट्टे की जागीर थी, लेकिन महाराव लूंभा का चंद्रावती में राज्यस्थान होने पर इसको वि. सं. १३७९ में 'डोडीयाली' पट्टा की जागीर ८४ गांवों से दी गई.

नं. ३ हरपाल 'कोरटा' गांव में देवडा *अजीतसिंह के हाथ से मारा गया.

नं. ४ जेठमल के विषय में वहुआ की पुस्तक में लिखा है कि इसपर श्रीकालकामाता प्रसन्न हुई जिससे वालोतर चौहानों को 'नाडोला नहार' का बिरद आया, इसके समय में राठौर राव मल्लीनाथ अपने भतिजे को मिलने के वास्ते मेहवासे डोडीयाली के पहाड में आये वहां पर वि. सं. १४०५ में देव हुए, जिससे डोडीयाली के पहाड में मल्लीनाथ का स्थान हुआ है. जेठमल के ÷बाईस पुत्र थे, जिसमें इक्कीस पुत्र वि. सं. १४४० में युद्ध में काम आये. पाया जाता है कि यह लोग काछेल के वोडा चौहानों को सिरोही के महाराव रडमल ने सजा की उस समय वोडा चौहानों की सहायता में काम आये है.

नं. ५ राणकदेव का ज्यादह इतिहास प्राप्त नहीं है, लेकिन इसका भाई नं. २ देदा वि. सं. १४२२ में विद्यमान था और वीर पुरूष हुआ, उसने 'देदानाल' बंधाई और देदा के नाम से डोडीयाली के 'राव' बहुत प्रसिद्धि में आये.

नं. ६ चांदा अपने काका देदा के जैसा बहादुर पुरूष था, इसने 'चांदराई' गांव

* देवडा अजीतसिंह 'नाडोल' राज्यस्थान में 'देवडा' कहलाती शाखा में से था, जो जालोर के रावल कान्हडदेव की सेवा में उपस्थित था, जब कि अलाउद्दीन खीलजी ने जालोरगढ सर किया तब देवडा कांधल, देवडा जयत, देवडा महीप, देवडा सोमीत आदि नाडोल के देवडे चौहान वडी वीरता के साथ युद्ध करके काम आये थे, लेकिन उस समय देवडा अजीत अपनी जान बचा कर भाग गया था.

÷ जेठमल के २२ पुत्र थे, जिसमें तीन के नाम नहीं मिले है, इन बाईस पुत्रों में से २१ पुत्र वि. सं. १४४० में लडाई में काम आये, ऐसा वहुआ की पुस्तक में लिखा है, इन पुत्रों के नामसे कितनेक गांव वसाये गये, जिसकी तफसिल यह है कि, २ देदा ( यह वि. सं. १४२२ में था और वडा वीर पुरुष हुआ. ) ने 'देदानाल' बंधाई. ३ मांडा के नामसे 'मडवारिया' गांव, ४ जाणा के नामसे 'जाणां' गांव, ५ चुंडा के नाम से 'चुंडा' गांव, ६ वीठा के नामसे 'वीठी' गांव, ७ आका के नामसे 'आंकरीया पादर' गांव, ८ उका के नामसे 'उकरडा गांव, ९ मंडला के नामसे 'मंडला' गांव, १० वरसिंह के नामसे 'वरजाल की दोय पादर' गांव, ११ देवा के नामसे 'देमानाल' गांव व वावडी बनवाई, १२ गोगराज के नामसे 'गोगरा' गांव, १३ वागा के नामसे 'वदाणा' गांव, १४ कवरा के नामसे 'कुरणी' गांव, १५ करमसी के नामसे 'करजाल' गांव, १६ महेशदास के नामसे 'मादडी' गांव, १७ थुंभा के नामसे 'थुंमा' गांव, १८ लालसिंह के नामसे 'लरीयाकापादर' गांव, १९ वीहारीदास के नामसे 'वेडीयो' गांव बसाये.

वसाया, और वि. सं. १४५५ में वडुआ को डोडीयाली से सीख दी. इसका तेज प्रताप इतना था कि डोडीयाली गांव की मवेसी जालोर के पास 'ओला' नामक पहाड में चरती थी. इस विषय में कवि ने कहा है कि—

" सिंहा वसे सेसला, कायर देखे कांध; देदा पुठे डोडीयाल छावी कीधी चांद. "
" कहां करूं पारखुं, कहां करूं धीज; चांदा थारी वार में चरती ओलारी सीम. "

नं. ७ पाता ने वि. सं. १४८२ में वडुआ को डोडीयाली से सीख दी. इसका भाई नं. $\frac{७}{१}$ जेतसिंह की ओलाद वाले वालोतर जोधपुर इलाके के गांव वडगांव व सिरोही इलाके के गांव निवज में होना वडुआ की पुस्तक में अंकित है, जो गांगा व उदावत के पोते कहलाते है.

नं. ८ रामदास ने वि. सं. १५१६ में व नं. ९ शार्दूलसिंह ने वि. सं. १५५५ में डोडीयाली से वडुआ को सीख दी.

१ पुश्तनामा सरली के वालोतर पांती नं. १.

नं. $\frac{९}{१}$ दलसिंह को 'सरली' गांव मिला. जिसकी ओलाद में क्रमशः नं. २ करणसिह, नं. ३ अखसिह, नं. ४ सांतलसिंह, नं. ५ दयालदास हुआ. दयालदास की ओलाद में नाओलादी होनेसे उसका भाई नं. $\frac{५}{१}$ भोमसिंह व उसके बाद क्रमशः नं. ६ वाघसिंह, नं. ७ हरनाथसिंह, नं. ८ उदयभाण, नं. ९ राजसिंह हुए.

राजसिंह वि. सं. १८६० में जोधपुर के महाराजा मानसिंह के समय में पाली नगर में उदयभाण के साथ युद्ध हुआ उसमें काम आया जिससे महाराजा मानसिंह ने 'डुंडी खीदाखोर' की जागीर जो जप्त हुई थी वह वापस दी. राजसिंह से क्रमशः नं. १० अचलसिंह, नं. ११ चमनसिंह व नं. १२ चतरसिंह हुए. चतरसिंह नाओलाद होने से उसका छोटाभाई नं. १३ भभूतसिंह गोद आया, जो इस समय 'सरली' की भोम में पांती नं. १ के मौजूदा पाटवी है.

नं. १० गांगा ने वि. सं. १५६५ में वडुआ को सीख दी, और अपने नाम से 'गांगावा' गांव वसाया जो वि. सं. १५७५ में चारण को दे दिया.

२ पुश्तनामा सेराणा के वालोतर.

नं. $\frac{१०}{१}$ रायमल को वि. सं. १६१० में 'सेराणा' गांव मिला, जिसकी ओलाद में क्रमशः नं. २ नेतसिंह, नं. ३ करणसिंह, नं. ४ हरिदास, नं. ५ वेणीदास, नं. ६ नरसिंह, नं. ७ लालसिंह, नं. ८ केसरीसिंह, नं. ९ जेतसिंह, नं. १० गुलसिंह व नं. ११ उमसिंह हुए. उमसिंह सेराणा की जागीर का मौजूदा पाटवी है, जिसके किशोरसिंह नामक एक पुत्र है.

नं. ११ पसाण ने अपने नाम से पसाणवा गांव बसायो, यह सिरोही के महाराव रायसिह ( पहिले ) के समय में सीरोडी–सणवाडे में काम आया.

इसने जालोर के गजनी खान की तहत में जाने बाद चारण राएमल को गांगावास में भूमि दान दिया. उस विषय में कवि ने कहा है कि—

" समत सोलो सरस वरस, तेसटो मेजवातम; माहा महीनो रत हेम, शुकल पक्ष तथ सातम. "
" पातल राव पसाण, चले गजनीखान विहारी; गांगां वास दियाम, अरठ पंदरे एक सारी. "
" पनरे हजार त्रिघां पृथवीं, थीर दे वारट थपीयो; तोरण घोडो ने त्याग, रायमल ने तद अतो डोडगरे अपीयो. "

नं. ११/१ पत्ता को ' चाणोद ' पट्टे की जागीर मिली थी, मगर बाद में वि. सं. १६३४ में ' अगवरी ' का पट्टा मिला. जिसमें से 'गुडा', 'कुवाला', 'सरली', की जागीरें अलग हुई. जिस्का वंशवृक्ष इस प्रकरण में नं. २ पर दिया गया है.

नं. १२ देवीदास वि. सं. १६८१ में गुजर गया.

३ पुश्तनामा ' मादडी ' के बालोतर.

नं. १२/१ नारायणसिंह को ' मादडी ' मिला. नारायणसिंह से क्रमशः नं. २ जयसिंह, नं. ३ भूपतसिंह, नं. ४ उदसिंह हुए. उदसिंह की ओलाद में पीछे से नाओलादी होनेसे उसका भाई नं. ४/१ प्रेमसिंह से क्रमशः नं. ५ नाथुसिंह, नं. ६ मोकसिंह, नं. ७ पृथ्वीराज नं. ८ इन्द्रसिंह, नं. ९ देवीसिंह व नं. १० किशनसिंह हुए. किशनसिंह मादडी की भोम का मौजुदा पाटवी है.

४ पुश्तनामा ' मोरू ' के बालोतर.

नं. १२/२ शिवसिंह को वि. सं. १६८१ में ' मोरू ' गांव मिला, शिवसिंह से क्रमशः नं. २ रामसिंह, नं. ३ मानसिंह, व उसका भाई नं. ३/१ भाखरसिह हुए.

नं. ३ मानसिंह की ओलाद में क्रमशः नं. ४ हरिदास, नं. ५ साहेबखान, नं. ६ अणंदसिह, नं. ७ आयदान हुए. आयदान नाओलाद गुजर गये. नं. ४ हरिदास के दूसरा पुत्र सूरताण की ओलाद में क्रमशः शिवदानसिंह, नारायणदास, पनेसिंह, व लखसिंह हुए.

नं. ३ मानसिंह के दूसरा पुत्र भाखरसिंह से क्रमशः नं. ४ हीरसिंह, नं. ५ कवरसिंह नं. ६ गलसिंह, नं. ७ धुलसिंह, नं. ८ अभयसिंह हुए. अभयसिंह नाओलाद होनेसे उसका भाई नं. ९ प्रेमसिंह गोद आये. प्रेमसिंह के बाद नं. १० प्रतापसिंह हुए. प्रतापसिंह 'मोरू' की भोम पर मौजूदा पाटवी है.

५ पुश्तनामा भेंसवाडा के बालोतर.

नं. १२/३ दलसिंह को 'भेंसवाडा' मिला, दलसिंह से क्रमशः नं. २ गोपालसिंह, नं. ३ हेमराज, नं. ४ भगवानसिंह, नं. ५ अखेसिंह, व नं. ६ जोरसिंह हुए. जोरसिंह नाओलाद

होनेसे उसके काका ओपसिंह का पुत्र नं. ७ पोमसिंह वि. सं. १८७६ में गोद आया उससे क्रमशः नं. ८ गेनसिंह हुआ मगर उसके वंश में नाओलादी होनेसे उसका भाई सूरतसिंह का पुत्र नं. ९ खुमसिंह व उसके बाद नं. १० जामतसिंह हुए. जामतसिंह भैंसवाडे की जागीर का मौजुदा पाटवी है.

नं. १३ सवलसिंह ने वि. सं. १६८१ में बहुआ को सीख दी. इसने जोधपुर के राजा को सहायता करने से जोधपुर महाराज ने बहुत सन्मान किया था. उस विषय में कवि देवल नरसिंह ने कहा है कि—

" सविआ अव रा वदलो मत, छानो सोवनगर घर सांम; मान अगे वालोत महावल, कट लंगा धणी रे काम. "
" पाले क्रुरम आहाडा पाले, जावो मत मांहा जोर करां; × × × × × × "
" पालत कटक दुआयो सादूल, वोहो गोला अण छूटा वाण; एक वक रहीओ कने राजा, साचे चित्त सूरो चहुआण."
" अते मान जोधपुर आया, सह भड हुआ घण सांव; मान नवाज घरे मेलीया, सहत कडां मोती सरपाव. "

नं. $\frac{१३}{१}$ रामसिंह और नं. $\frac{१३}{२}$ अखेराज को 'आलावा' पट्टे की जागीर मिली, लेकिन रामसिंह का पुत्र सूरजमल के बेटे जगतसिंह व मोहनसिंह नाओलाद गुजरने से उनकी जागीर नं. $\frac{१३}{२}$ अखेराज की ओलाद वालों के तरफ शामिल हो गई, और अखेराज के दो पुत्रों में इस जागीर में दो पांती होकर जागीर तकसीम हुई.

नं. $\frac{१३}{३}$ दयालदास ने दयालपुरा गांव बसाया, यह नाओलाद गुजर गया, जिससे इसकी जागीर डोडीयाली पट्टे के शामिल होगई.

नं. १४ प्रतापसिंह डोडीयाली पट्टे का पाटवी हुआ. इसके भाई नं. $\frac{१४}{१}$ करणसिंह को सेंदरीया की जागीर मिली, उसके दो पुत्र नं. $\frac{१५}{४}$ गजेसिंह व नं. $\frac{१५}{५}$ वजेसिंह से सेंदरीया मे दो पाटवी पांती हुई.

### ६ पुश्तनामा सेंदरियाके वालोतर पां. नं. १

नं. $\frac{१४}{१}$ करणसिंह का वडा पुत्र नं. $\frac{१५}{४}$ गजेसिंह सेंदरीया में पांती नं. १ के पाटवी हुआ, उससे क्रमशः नं. २ रणछोड, नं. ३ गुमानसिंह, नं. ४ चेनसिंह, नं. ५ भूपतसिंह, नं. ६ पृथ्वीराज, नं. ७ शिवनाथसिंह नं. ८ सवलसिंह व नं. ९ सांगसिंह हुए. सांगसिंह मौजूदा पाटवी है.

### ७ पुश्तनामा सेंदरियाके वालोतर पांती नं. २

सेंदरीया की दूसरी पांती में नं. $\frac{१४}{१}$ करणसिंह का दूसरा पुत्र नं. $\frac{१५}{५}$ वजेसिंह पाटवी हुआ, उससे क्रमशः नं. २ शिवदानसिंह नं, ३ अनोपसिंह, नं. ४ फतेसिंह, नं. ५ श्यामसिंह नं. ६ हीम्मतसिंह, नं. ७ सरदारसिंह, नं. ८ हीरसिंह व नं. ९ वसन्तसिंह हुए. वसन्तसिंह सेंदरीया की दूसरी पांती का मौजूदा पाटवी है.

८ पुश्तनामा वेदाणाके बालोतर

नं. $\frac{१४}{२}$ वाघसिंह को वि. सं. १७४० में 'कुवाला' की जागीर मिलथी मगर बाद में वह छूट जानेसे ' वेदाणा ' की जागीर मिली. वाघसिंह से क्रमशः नं. २ दोलतसिंह, नं. ३ अमरसिंह, नं. ४ बहादुरसिंह हुआ, जो डोडीयाली में काम आया उसके बाद नं. ५ रत्नसिंह, नं. ६ अदरसिंह, नं. ७ भभूतसिंह हुए. भभूतसिंह नाओलाद होनेसे उसके भाई सरदारसिंह के पुत्र नं. ८ लक्ष्मणसिंह गोद आया जो वेदाणा जागीर के मौजूदा पाटवी है, उसको प्रेमसिंह नामक एक पुत्र है.

९ पुश्तनामा आलावा के बालोतर पां. नं. १

नं. $\frac{१४}{३}$ प्रेमसिंह आलवा की पांती नं. १ के पाटवी हुआ उससे क्रमशः २ साहेबखान नं. ३ प्रयागदास, नं. ४ नाथुसिंह, नं. ५ बिहारीदास हुए. बिहारीदास के चार पुत्र ( १ वनेसिंह, २ दानसिंह, ३ पृथ्वीराज, ४ धनसिंह ) थे जो नाओलाद गुजर जानेसे, उसने अपने भाई पत्तेसिंह का पुत्र नं. ६ पहाडसिंह को गोद लिया, पहाडसिंह का पुत्र नं. ७ भूतसिंह नाओलाद गुजर जानेसे दूसरा पुत्र नं. $\frac{७}{१}$ माधुसिंह के पुत्र नं. ८ आयदान, भूतसिह के गोद गया. जिसके पुत्र नं. ९ मूलसिंह व $\frac{९}{१}$ गुलाबसिंह है, जिसमें मूलसिंह आलावा में पांती नं. १ का मौजूदा पाटवी है.

१० पुश्तनामा आलावा के पांती नं. २ के वालोतर.

नं. $\frac{१४}{४}$ नारखान आलावा पांती नं. २ के पाटवी हुआ उससे क्रमशः नं. २ हरनाथ हुआ जिसने वि. सं. १८२२ में ' मादडी ' व रियावाव ' की और जागीर हासिल की. हरनाथ से क्रमशः नं. ३ सवाईसिंह, नं. ४ नाथुसिंह, नं. ५ तेजसिंह हुए. तेजसिंह नाओलाद होनेसे, रियावाव के वालोतर दोलतसिंह कानसिंहात का पुत्र नं. ६ पहाडसिंह गोद आया, उसका पुत्र नं. ७ सतीदान हुआ, लेकिन वह नाओलाद गुजरनेसे सतीदान के भाई चमनसिंह का पुत्र नं. ८ भोपालसिंह गोद आया, जिसका पुत्र नं. ९ दलपतसिंह आलावा की दूसरी पांती का मौजूदा पाटवी है.

११ पुश्तनामा रियावाव के बालोतर.

आलावा पांती नं. २ में नं. २ हरनाथ के दूसरा पुत्र नं. १ भीमसिंह को रियावाव की जागीर मिली, उससें क्रमशः रियावाव में नं. २ कानसिंह, नं. ३ शेरसिंह, नं. ४ अमरसिंह हुए. अमरसिंह नाओलाद होनेसे नं. ५ अबसिह गोद आया, उसके बाद नं. ६ वेरीसाल व नं. ७ कीशोरसिंह हुए. कीशोरसिंह रियावाव का मौजूदा पाटवी है, जिसके दो पुत्र है जिसमें मेघसिंह वडा है.

### १२ पुश्तनामा पावटा के बालोतर.

नं. $\frac{१४}{८}$ रत्नसिंह को ' पावटा ' की जागीर मिली उससे क्रमशः नं. २ ओपसिंह, नं. ३ लालसिंह नं. ४ खुसालसिंह, नं. ५ प्रतापसिंह, नं. ६ अजीतसिंह, नं. ७ बहादुरसिंह, व नं. ८ वरदसिंह हुए. वरदसिंह नाओलाद गुजरजानेसे उसका छोटाभाई नं. ९ शिवनाथसिंह गोद आया जो पावटा की जागीर का मौजूदा पाटवी है, जिसके दो पुत्र है जिसमें वडा पीरसिंह है.

नोट–पावटा की जागीर में नं. ३ लालसिंह का दूसरा पुत्र रामसिंह वि. सं. १८८२ में जोधपुर रियासत कें तरफसे सिरोही पर फौज आई उसमें शरीक था. ( परवाना जोधपुर महाराजा मानसिह वि. सं. १८८२ फागण वदि ३)

नं. १५ हरिसिह डोडीयाली के पाटवी हुआ, इसके भाई नं. $\frac{१५}{१}$ इश्वरदास को ' सगालीया ' की जागीर मिली और नं. $\frac{१५}{२}$ श्यामसिह व नं. $\frac{१५}{३}$ सून्दरसिंह इन दोनों को ' मालपुरा ' गांव मिला, जिससे इन दोनों को मालपुरा गांव में दो अलग २ पांती हुई, लेकिन श्यामसिंह की ओलाद न रहने के क़ारण उसकी पांती डोडीयाली ठोकाने के शामिल हो गई, जो बाद में नं. $\frac{२३}{१}$ खुसालसिंह को डोडीयाली ठीकाने से दी गई.

### १३ पुश्तनामा मालपुरा के पांती नं. २ के बालोतर.

मालपुरा की दूसरी पांती नं. $\frac{१५}{३}$ सुन्दरसिंह के तरफ रही, उससे क्रमशः नं. २ श्यामसिह नं. ३ देवीसिह, नं. ४ दलसिंह, नं. ५ शार्दूलसिंह, नं. ६ भीमसिह व नं. ७ भूरसिह हुए. भूरसिह मालपुरा जागीर की दूसरी पांती के मौजूदा पाटवी है.

नं. १६ रूपसिह डोडीयाली के पाटवी हुआ, उसके बाद इसका पुत्र नं. १७ खुसाल-सिंह पाट बैठा मगर वह नाओलाद गुजरनेसे दूसरा पुत्र नं. १८ चतरसिंह पाट आया, लेकिन वह भी नाओलाद गुजर गया जिससे तीसरा पुत्र नं. १९ मानसिंह गोद आया.

### १४ पुश्तनामा पसाणवा के बालोतर

नं. $\frac{१६}{१}$ जुजारसिंह को ' पसाणवा ' की जागीर मिली. उसके बाद नं. २ अभयराम हुआ लेकिन वह लडाई में काम आनेसे उसका भाई नं. $\frac{२}{१}$ जोरावरसिंह पाटवी हुआ, उससे क्रमशः नं. ३ मेघसिह, नं. ४ कैसरीसिह, नं. ५ गुलाबसिंह, नं. ६ चमनसिंह, नं. ७ करणसिंह व नं. ८ मोतीसिह हुए. मोतीसिंह पसाणवा के मौजूदा पाटवी है.

नोट–पसाणवा में नं. $\frac{२}{१}$ जोरावरसिंह का छोटा पुत्र भूपतसिंह जोधपुर की फौज सिरोही पर आई उसमें शरीक था, जो लडाई में वहांही मारा गया.

### १५ पुश्तनामा सगालिया पां. नं. २ के बालोतर

नं. $\frac{१६}{२}$ भावसिंह सगालीया की जागीर की पांती नं. १ के पाटवी हुआ लेकिन उसकी ओलाद में पीछेसे नाओलादी हो गई और दूसरी पांती के पाटवी नं. $\frac{१६}{३}$ मोखसिह से क्रमशः नं. २ हीन्दुसिह, नं. ३ दुर्जनसिंह, व नं. ४ फतेसिंह हुए. फतेसिंह नाओलाद

गुजरनेसे दुर्जनसिंह का भाई धनसिंह का पुत्र बदसिंह का पोता कीरतसिंह मेघसिंहोत, फतेसिंह के गोद आया जो सगालीया में मौजूदा पाटवी है, जिसके एक पुत्र लालसिंह नामक है.

नं. २० जगतसिंह डोडीयाली के पाटवी हुआ, लेकिन वह नाओलाद गुजरनेसे उसका भाई नं. २१ लखधीर गोद आया.

नं. २२ वेरीसाल डोडीयाली के पाटवी हुआ जो 'पसाणवा' गांव के पडवे में जोधपुर रियासत के तरफ से चूक हुआ उसमें मारा गया.

नं. २३ सरदारसिंह डोडीयाली के पाटवी हुआ, इसके भाई नं. २३/१ खुसालसिंह को मालपुरा की पांती नं. १ दी गई जिसकी ओलाद वालों के नाम इसी पुश्तनामा में ( डोडीयाली में ) अंकित हैं.

नं. २४ शेरसिंह डोडीयाली के पाटवी हुआ, इसके बाद इसका पुत्र नं. २५ किशोर-सिंह पाट बैठा, लेकिन वह नाओलाद गुजर जानेसे, नं. २३/१ खुसालसिंह का पोता नं. २६ जुजारसिंह गोद आया, जो डोडीयाली ठिकाने के मौजुदा रावजी हैं.

२ वंशवृक्ष अगवरी के बालोतर रियासत जोधपुर.

नोट–अगवरी पट्टे की जागीर के मौजुदा पाटवी वजेसिह है.

१ पुश्तनामा कुवाला के बालोतर.

नं. $\frac{४}{१}$ नारखान को कुवाला की जागीर मिली, जिसकी ओलाद में क्रमशः नं. २ छत्रसाल, नं. ३ डुंगरसिंह, नं. ४ ओपसिंह, नं. ५ वजेसिंह, नं. ६ तेजसिंह, नं. ७ अनाडसिंह, नं. ८ सालमसिंह व नं. ९ लक्ष्मणसिंह हुए. लक्ष्मणसिंह कुवाला के मौजुदा पाटवी है, जिसके किशोरसिंह नामक एक पुत्र है.

२ पुश्तनामा गुडा के बालोतर.

नं. $\frac{३}{१}$ भीमसिंह को 'गुडा' की जागीर मिली उससे क्रमशः नं. २ राघोदास, नं. ३ समरथसिंह नं. ४ मेघराज हुए. मेघराज नाओलाद होनेसे उसका भाई नं. ५ अणंदसिंह गोद आया लेकिन वह भी नाओलाद होनेसे उससे छोटा भाई नं. ६ सूरताणसिंह पाट बेठा, इसके बाद यह लोग गुडा में 'भोमिये' कहलाये, सूरताणसिंह से क्रमश नं. ७ सवाईसिंह, नं. ८ शेरसिंह, नं. ९ उमसिंह, नं. १० अखसिंह, नं. ११ भूतसिंह, नं. १२ मेघसिंह व नं. १३ हीरसिंह हुए. हीरसिंह गुडा में मौजुदा पाटवी है.

३ पुश्तनामा सरली पांती न. २ के बालोतर

नं. $\frac{३}{२}$ अर्जुनसिंह को सरली की जागीर मिली, उससे क्रमश नं. २ नाथुसिंह, नं. ३ खेमसिंह, नं. ४ वीरभाण, नं. ५ रामसिंह, नं. ६ शिवसिंह, नं. ७ भोमसिंह व नं. ८ कल्याणसिंह हुए. कल्याणसिंह सरली पांती नं. २ के मौजूदा पाटवी है.

# प्रकरण २३ वाँ.

## चीवावत चौहान.

जालोर के राव माणीजी उर्फ़ मानसिंह के पुत्र चीवा के नाम से 'चीवा उर्फ़ चीवावत चौहान' कहलाये गये. राणी मगा की वही में लिखा है कि, चीवा, माणीजी के पुत्र माला का पुत्र होता है, परन्तु अन्य प्रमाणों से व बडुआ की पुस्तक से पाया गया है कि, चीवा, राव माणीजी का पुत्र था. चीवावतों की जागीरें इस समय रियासत सिरोही में जामठा, नागाणी, रेवदर, डुआ आदि गांवों में व पालणपुर रियासत में कपासिया, पांथावाडा, आकोली, आरकी, पहुवाड आदि गांवों में हैं. पालणपुर की मातहती में जो जागीरें है वह सिरोही में थी, लेकिन पीछे से सरहद के फैसले के समय पालणपुर के नीचे चली गई.

१ वंशवृक्ष चीवावत चौहान.

## उपर्युक्त वंशवृक्ष का संक्षिप्त इतिहास.

नं. १ चीबाजी जालोर में था. उसके पीछे ' चीबावत चौहान ' कहलाये गये.

नं. २ संग्रामसिंह को महाराव लूंभा ने, आबु कब्जे में आने बाद वि. सं. १३६५ में कोरटा पट्टे की जागीर, ४२ गांवों के साथ दी. इसकी राणी सिसोदणीजी अखेकुंवर कोरटा में सती हुई.

नं. ३ राजसिंह कोरटा में काम आया. इसका पुत्र नं. ४ भीमसिंह को २४ गांवों के साथ कोटडा की जागीर और मिली.

नं. ८ वेलसिंह को सूरताणपुरा गांव मिला, और उसका भाई नं. $\frac{८}{१}$ रायधर, महाराव सहसमल के साथ, मेवाड के राणा कुंभा का युद्ध हुआ तब वि. सं. १४९५ में काम आया. ( वडुआ की पुस्तक में लिखा है कि, यह लडाई सारणेश्वरजी में हुई थी. )

नं. ११ खेमराज, लखावत कला की पक्ष में था, जब कि लखावत कला ने सिरोही का कब्जा किया, तब यह उसका मुसाहिब हुआ, राव कला ने इसको बुआडा, कालंद्री आदि गांवों की जागीर दी थी. यह राव कला की सहायता में जब कि महाराव सूरताणसिंह ने चढाई की, तब कालंद्री में अपने पुत्र नं. $\frac{१२}{३}$ पाता सहित काम आया, (इसका ज्यादह अहवाल विभाग पहिला के प्रकरण २८ वां में आ चूका है.) इसकी जागीर महाराव सूरताणसिंह ने डुंगरावत सामन्तसिंह को दे दी. खेमराज का देहान्त युद्ध में हुआ, उस विषय में कवि आसीआ दला ने कहा है कि—

" थींदरी असत विजो थोथीयो, वांसे वाजे द्यांक थई विकराल, चालां वालणहार न चूको, खत्रवट खाग वाहो खेमाल. "
" एकर भख उपर आयो, सोह आवगो डुंगरा साथ; मिटे न गणे नरै मोडाणा, भारमलोत सरसवा रात. "

नं. $\frac{११}{१}$ खेतसिंह के तरफ बुआडा की जागीर थी वह छूट जाने से, उसकी ओलाद वाले नुन गांव में जा रहे, जो पीछे से नाओलाद हुए. कितनेक चीबावत भारजे में व खाखरवाडा में आबाद हुए, जहांपर राजपूत दावे उनकी ओलाद विद्यमान है, जिनका वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिया गया है.

नं. $\frac{११}{२}$ हरराज के तरफ वागरा व सातुला गांव था, और नं. $\frac{११}{३}$ कहानसिह के तरफ सूरताणपुरा था, लेकिन वे दोनों नाओलाद गुजर गये.

नं. १२ मेहरसिंह ने अपने नाम से 'मेर' गांव बसाया. इसने महाराव सूरताणसिंह की सेवा अच्छी वजाने से, महाराव ने वि. सं. १६४१ में कपासिया पट्टे की जागीर बारह गांवों से इनायत की.

नं. $\frac{१२}{१}$ जेतसिह, जोधपुर के राठौर राजा उदयसिंह ने, नितोडा में डुंगरावत सामन्तसिंह आदि को चूक कराया जिसमें यह भी मारा गया. चीबावत जेतसिंह के चूक के विषय में कविने कहा है कि—

" सौमं हर तिलक सींचतो सा व्रल करतो खग दीती फर; रिण रोहीयो वणां राठोडै चीवो एकल वाड वर. "
" भोंजै छंडा खरडकै भाला, पडे न पिड देतौ पसर; एकल जेत सलख आहेडी सकेत पाडैं भड सिंहर. "
" उपार्डाये तुठ आधतर जण जण पुगौ जूवो जूवो, खीवर हाकलीयो खिमावत होकर जाड विहाड हुवो. "

नं. $\frac{१२}{२}$ कर्मसिंह उर्फ चीवा करमसी बहादुर राजपूत हुआ. इसने महाराव सूरताणसिंह की सेवा करके, 'पांथावाडा' परगने की जागीर हासिल की, जिसका पुश्तनामा इस प्रकरण में दिया गया है.

नं. $\frac{१३}{१}$ दुदा को 'आकोली' पट्टे की जागीर मिली. दुदा उदार राजपूत था. इसके विषय में प्रख्यात कवि आढा दुरशा ने कहा है कि—

" इन्द्र ज्यु हां वड दान उझलो, झुलरां कवां झाझां झलो; चीवो सु रंगे भोम अचलो, देवडो थांभे दूजैन सल्लरो."
" पारखे सारखे पात्र परखु, दोहे गीत कवित्ते देखुं; सोभ्र कल्लोदर आप सु पेखुं. राजड राव तणो घर देखुं. "
" कांटे मोटे क्रांत कहाणी, वा जद वापरीया कव वाणी; पाटे अरबुद चाढण पाणी, मोटे मांडे भुज महाराणा. "
" आपण दान कवि उझल्लां, गीत गवारण राखण गल्लां; खाग त्याग राव खतल्लां, भोम सदा भुज भार हमल्लां. "

दुदा की ओलाद के चीवावत, पालणपुर रियासत के आकोली पट्टे में हैं, जिसके पाटवी का वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिया गया हे.

नं. १५ मानसिंह के पुत्रों में नं. १६ चतरसिंह को 'जामठा' की जागीर, वि. सं. १७६० में सिरोही रियासत से मिली, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिया गया है.

नं. $\frac{१६}{१}$ केशरीसिह के तरफ कपासिया पट्टे की जागीर रही, जिसके पाटवी का वंशवृक्ष इस प्रकरण में अंकित किया है.

नं. $\frac{१६}{२}$ नाडसिंह को 'नागाणी' गांव की जागीर मिली, जिसका वंशवृक्ष इस प्रकरण में अंकित किया है.

नोट—चीवावत चौहान सिरोही रियासत में नामी राजपूत थे, और उनके तरफ वडी २ जागीरें थी. चीवा खेमराज ने, डुंगरावत देवडों के साथ खटपट होने के कारण, राव कला का पक्ष ग्रहण किया, जिससे वह जागीरें चली गई, लेकिन बाद में चीवा कर्मसिह आदि चीवावतों ने, सिरोही रियासत की अच्छी सेवा करने से, वे पुनः बडी

जागीरें पाने पाये, मगर उनकी जागीरें पालणपुर रियासत की सीमा पर होने से, महाराव उदयभाण के समय में जब कि लखावत देवडे बदल गये, और पालणपुर के दीवान की मातहती में जाकर, अपनी जागीर में से आधा हिस्सा लिख दिया, तब वि. सं. १८७४ में चीवावत भी उनके साथ शरीक होकर, पालणपुर की मातहती में गये. वि. सं. १८८० में जब कि लखावतों के गांव, सिरोही रियासत को अंग्रेज सरकार ने वापस किये, तब चीवावतों की जागीर के गांवों को वापस नहीं करते, पालणपुर के +तरफ रखे गये, जिनमें से जामठा, मेर, रेवदर आदि गांव तबादला में सिरोही में वापस आये, और कपासिया पट्टा, आकोली पट्टा व पांथावाडा परगना आदि बडी बडी जागीर के पट्टे पालणपुर रियासत के तरफ रहे.

वर्तमान समय में चीवावतों के तरफ सिरोही रियासत में १ जामठा, २ नागाणी, ३ रेवदर, ४ टुआ इस मुआफिक जागीरें है, और पालणपुर रियासत में १ पांथावाडा, २ कपासिया, ३ आकोली, ४ आरकी, ५ पहुवाड आदि पट्टों की जागीरें है, जिनमें से आकोली, कपासिया व पांथावाडा के पाटवीओं के वंशवृक्ष इस प्रकरण में दिये गये है, आरकी व पहुवाड की सम्पूर्ण वंशावली प्राप्त न हुई है, लेकिन मालूम हुआ है कि आरकी गांव में चीवावत उम्मेदसिंह देवीसिंहोत व दोलतसिंह मानसिंहोत यह दोनों पाटवी जागीरदार है, और पहुवाड में चीवावत जेठमल हिन्दुसिंहोत व मगसिंह खेमराजोत यह दोनों पाटवी है.

२ वंशवृक्ष जामठा परगने मंडार के चीवावत

+ कहा जाता है कि जब कि पालणपुर और सिरोही रियासत की सीमा की तकरार चली तब अंग्रेज सरकार ने जाजम बिछा कर कहा कि, जो जो सरदार जिस २ रियासत में हो वह उस रियासत की जाजम पर बैठे, उस वक्त चीवावत बदल कर पालणपुर की जाजम पर जा बैठे, जिससे उनकी कुल जागीरें पालणपुर के तरफ रखी गई. इस तरह होने से जामठा, रेवदर, मेर, आदि गांवों की हदबंदी सिरोही रियासत के अदबीच टापु के नांई कायम होकर नेतम बंदी की गई, बाद में ऐसे बीचमें आये हुए गांवों का तबादला किया गया, जिसमें सिया जडीया का पट्टा, पालणपुर को दिया और बीच में आये हुए गांव सिरोही रियासत में आये.

